# उत्तराधिकार

( हिन्दी उपन्यास )

प्रफुल्ल प्रभाकर

प्रकाशक

हिमकर प्रकाशन

अजमेर

प्रकाशक निवास—
चन्द्रमोहन 'हिमकर'
3, गुलराज क्वार्टर्स
नसीराबाद रोड,
अजमेर (राज) 305001


संस्करण – 1990
मूल्य – 60 00 रुपये
आवरण – प्रकाश आर्टिस्ट

मुद्रक—
मनोहर आर्ट प्रिन्टर्स
कड़क्का चौक, दक्षिणी वाडा,
अजमेर–305001


*Hindi Novel—Uttradhikar (Hindi Novel*
*By—Prafulla Prabhakar*


आदरणीय सुविख्यात
कथाशिल्पी एवं उपन्यासकार
श्रीयुत् राजेन्द्र अवस्थीजी
को
सादर भेंट

# उत्तराधिकार मेरा नही आपकाही है !



उत्तराधिकार आजादी के वाद आये सामाजिक, चारित्रिक, नैतिक अवमूल्यन का महज एक स्थिर-चित्र (स्टिल-फोटोग्राफ) है। इसमे लेखक, द्रष्टा के रूप मे मैंने अपनी ओर से कुछ भी तो नही जोड़ा है।

घर, सडक, नुक्कडो, चाय की दुकानो, अखवारो, कार्यालयो की मेजो पर ताश खेलते वावूओ की गर्म वातचीत, चर्चाएँ अनिरजित हो ऐसा नही। यह चित्र ही कुछ ऐसा है।

इतिहास मे पढे उजले, गौरवमय समाज का कोई सकेत, चिन्ह, अवशेष ढूढने पर भी नही मिलता। यदि है तो किताबो, वाचिक या सस्कृति की मौखिक झूठी आत्मप्रशसा के ढकोसलो मे। दोष किसका और कहा है समझने मे आपको अधिक परेशानी नही होनी चाहिये।

नई पीढी को उत्तराधिकार मे जो मिलना चाहिये और जो मिला है उससे वह पूणरूप से व्यक्तिवादी, स्वार्थलोलुप, भौतिकता से नमित, कठोर शब्दो मे कहू निमम हो चुकी है तो भी गलत नही होगा। जिसके परिणाम हर क्षण कौन सहन नही कर रहा आप ही विचार करले। सामाजिक, नैतिक, आर्थिक, विघटन चरमोत्कर्ष पर है अभी और होगा। पर सच यह है सस्कार मे इन्हें आपने दिया भी क्या है, तव वह उत्तरादायी हो तो क्यो ?

इन सवके वावजूद आईये। आप-हम मिल वतमान समाज के जर्जर, गलित चित्र को मनमोहक उजले इतिहास के अनुरूप वनाने का यत्न तो करें। सभवत कोई सुधार आये।

जिससे कल नई पीढी प्रस्तुत उत्तराधिकार जैसे प्रश्न फिर आपके-मेरे सामने ला खडे न करदे।

प्रस्तुत उपन्यास का चित्र कसा है स्वय देख ले। मेरे प्रस्तुत उपन्यास से कही अलग तो नही।

धन्यवाद !

विनीत

*प्रफुल्ल प्रभाकर*

# एक

शाम में सर्दी मे जल्दी ही पीले रग को छोड काले में बदल जाती हैं। चारो ओर एक सन्नाटा, चुप्पी। आवाज के नाम पर पेडो पर बने घोसलो मे पक्षियो का फुदकना या हल्के चहचहाना भर।

अपने वार्ड मे चुपचाप बिस्तरे पर लेटे ट्यूबलाईट पर मडराते दो-चार मच्छर जसे कीटो को लगातार इधर से उधर उडते देख रहा हू। घात लगाये छिपकली से वे बेखबर हो ऐसा नही उधर छिपकली भी अपने काम मे दत्त-चित है। तभी पीछे से डॉक्टर प्रसाद और नर्स की आवाजे आती है।

कहिये। श्रेयास बाबू कैसे हैं अब।

कैसे नहीं। कहिये बस मैं हूँ। विनीत का कोई समाचार।

नही। अब तक तो नही। आ जायेंगे वे। फोन पर उनके सचिव ने बताया था कि दिल्ली से बाहर हैं और उनका कार्यक्रम भी व्यस्त है।

क्या करेगा वह इतने पैसो का। यहाँ मैं अपनी अंतिम श्वासें ले रहा हू।

खैर। आप परेशान न हो। डाक्टर्स की रिपोर्ट भी आ गई है। वही इलाज लिखा है जो चल रहा है।

छोडिये भी, डाक्टर प्रसाद। कौन सा इलाज करना रह गया है। अब चाहता था विनीत एक बार आ जाता तो उसे सब सम्भला चैन से इस शरीर को छोड देता मैं। उसको सूचना तो मिल ही गई होगी अब तक। तीन महीने पूरे होने जा रहे हैं आपके अस्पताल मे। एक सप्ताह छोड ऑपरेशन, लगातार आपरेशन से घबरा गया हू। इस तरह जीने का क्या अर्थ है। महज सुबह होते सूरज को देखते शाम तक दिन को काटना, फिर लम्बी रातों को। सब अनावश्यक लगता है।

आपने दवा तो ले ली थी। कुछ देर बाद इंजेक्शन भी लगाने हैं।

हाँ, दवा दे गई थी नर्स। आप आराम करें डॉक्टर सब चलता रहेगा।

डॉक्टर प्रसाद पास खडी वाली नर्स को निर्देश देते चले गये हैं।

अब फिर अकेला हू अपने कमरे मे। सामने कोने म बैठी नर्स स्वेटर बुनने म लगी है। उसका ध्यान मेरी ओर नहीं है। सीने मे तेज दद उठने लगा है। चाहते हुए भी बिस्तर पर रखी घण्टी के बटन को नही दबाता मैं।

इस दद मे भी अनजाने सुख को ढूँढने लगता हू। आखें बन्द कर चाहता हू सो जाऊ। पर एसा नहीं कर पाऊँगा जानता हू। तीन महीने से ऊपर बीते यहाँ केवल सो ही तो रहा हू। डॉक्टर्स ने उठकर चलने तक के लिए मना किया हुआ है। अपने वक्ष पर आपरेशन के टाको म चुभन का अनुभव करता हू। पूरा वक्ष काट-छाँट दिया गया है। हाथो की अगुलियों से पैरो तक कोई स्थान नहीं ढूँढ पाता जहा इन्जक्शनो की सुईयाँ नहीं गडाई गई हो। सारा शरीर छलनी सा जान पडता है मुझे।

विनीत के नही आने का अथ उसकी व्यस्तता नही हो सकती। अवश्य ही उसका अहँकार ही अधिक है। तीस वष से अधिक एस ही निकल है। जब उसने और मने कभी बैठकर ठीक से बात भी नहीं की। एक टेबल पर बठ कर साथ खाना खाया एक घर की छत के नीचे सोये। पर कभी मुझे और न कभी उसे ही पिता अथवा पुत्र होने की किसी हल्की सी सवदना ने छुआ तक भी हो। हर क्षण मेरा ध्यान अपने व्यवसाय के विस्तार को ढूँढता रहा। एक के बाद दूसरे उद्योग, मशीनो को बनाते चले जाने का भूत मेरे पर सवार था। उन सारी योजनाओ म विनीत को कैसा भी अधिकार नही दे रखा था कि उसका कोई दखल भी हो। सारे काम मेरे अपने मेरे निर्देशों, मेरी योजनाओ को साकार करते चले जाते थे। उन सारी भागदौड उलझनो व्यस्तताओ म उम्र कब गुजर गई याद नहीं आती। अब समय मेरी पकड से दूर हो गया है। चाहते हुए भी उसे छू तक नहीं सकता। समय हाथ से बालू मिट्टी की तरह कैसे खिसकता चला गया अब हो जान पाया हू मैं। विशाल औद्योगिक संस्थानो को बनाने वाला म इस बिस्तर पर लेटा उनके निर्वासित होने, हाथ-पाव पसारने की कल्पना भर कर सकता हू और अधिक क्या।

श्रेयास बाबू। थोडा हाथ दीजिये। इन्जेक्शन लगाना है।

कौन। सोनल। हाँ, इधर आकर लगा दो। यह हाथ भी कहा है मेरे बस म। हिला भी नहीं पाता म।

डाक्टर सोनल मेरे बिस्तर की दूसरी ओर या इन्जक्शन लगाती है।

म तरा नींद आ गई थी श्रेयास बाबू।

हां। जागी रातों के स्वप्न देख रहा था डाक्टर और हो भी क्या सकता है।

आराम करें आप। दिल्ली से इजेक्शन्स आ गये अभी शाम को।

विनीत के आने की कोई खबर, डाक्टर।

नहीं। मुझे बताया नहीं प्रसाद साहब ने।

ठीक है।

डाक्टर कमरे से बाहर चली गई है। नर्स को देखता हूं कोई किताब पढ़ रही है वह। हाथ को रजाई के अन्दर कर लेना चाहता हूं। हिला नहीं पाता। चाहते हुए भी नर्स को नहीं कहता। घड़ी पर नजर जाती है दस ही बजे हैं अब तक। लगता ऐसा है रात के कोई दो बजे हों। अनन्त शांति है सारे अस्पताल परिसर में। कैसी भी आवाजें नहीं, हो भी क्या सकती है।

विनीत के सचिव ने ही भेजे हैं इंजेक्शन्स। वही करता है यह काम। उसे समय कहां है कुछ करने तक का। पता नहीं कहां होगा वह। एक बेवजह जिन्दगी क्यों जी रहा हूं मैं समझ में नहीं आता। सारे कारोबार अथाह सम्पत्ति को भूल जाना चाहता हूं। सिर्फ दौड़ता जाना और अपनी उस हालत पर सोचता हूं तो कुछ भी तो नहीं। बस इतना सा एक बिस्तर, डाक्टर्स, दवायें, ऑपरेशन्स इनसे अधिक कुछ भी तो नहीं। लगता है पूरे जीवन की भागदौड़ का अर्थ इन्हें पा लेने से अधिक कुछ भी नहीं। न जाने क्या [illegible] उस दौड़ में भागता रहा मैं। अपना कहने को कोई भी नहीं। एक [illegible] विनीत। उसे समय नहीं मुझसे मिलने आने तक का। हां, [illegible] दौड़ में उलझ गया है। उसे अन्त मालूम है नहीं। अभी [illegible] जाना अच्छा लगता है और कुछ नहीं।

श्रेयास बाबू दवा ले लें।

क्या करोगी, देकर

दवा का समय हो गया।

दे दो। तुम्हारी ड्यूटी है [illegible]

श्रेयास बाबू आप सोते नहीं। [illegible] मिलते हैं आप।

जागने और सोने में [illegible]

या सोने रहना जैसे काम ही तो बचे हैं। अब हमेशा के लिये सो जाना चाहता हू।

ऐसा न कहें आप।

क्यो न कहू। सोते-जागते कर भी क्या रहा हू म। बस कहने को जी रहा हू। सच तो यह है विनीत स मिलने की चाह मे कही मेरे प्राण तो नही अटके है यही।

आप सोचिये नही। आराम करें। यह दो कैपस्यूल ले लें।

हां, दे दो। ग्लास थोडा और पास लाओ। अब ठीक है।

हां बस यो ही लटा हूं। तुम आराम करो जाकर।

बिना कोई उत्तर दिय अपनी कुर्सी पर जा बैठती है।

देखता हू नस टेबल पर रखी बाईबिल को उठा किसी रेशमी कपडे म लपट अपनी टेबुल की दराज मे रख दिया है। हाथ से वक्ष पर क्रॉस सा बनाते आखें ब न्द कर ली हैं। उसका ऐसा करना सुखद लगता है मुझे। हल्की नींद ले लेना चाहता हू।



# दो

कमरे के बाइं ओर वाली खिड़की के पास लगे जामुन के घने पेड से पत्तियो की तेज आवाज से मेरी नींद खुल गई है। खिड़की पर लगे कॉच के बाहर धुंध सी जमी है। बाहर पेड़ के होने का आभास सा होता है। ऊपर रोशनदानो से पक्षियो की आवाजें लगातार मेरे कानो मे गूंज रही है। उसमे ताजगी है, उत्साह है। एक पूरे दिन की यात्रा पर निकलने से पूर्व बैठे बतिया रहे हैं। रोज ऐसा ही होता है। सुबह उडकर दूर आकाश में परो को तौलते शाम होने से पूर्व लौट आते हैं। उन्हे कुछ भी तो पता नही कहा जाते है वे, कितनी लम्बी दूरियां पूरी कर शाम को फिर वहीं लौट आते हैं। सोचता हू चाहे नही भी जानते हो कहाँ तक जाकर लौट आना है पर शाम को लौट आने मे उनके किसी घर, घोसले का ज्ञान तो उन्हे है ही। जहाँ नन्हे पक्षी, पक्षी न सही अण्डे ही मान ले लौटकर उन्हे सहेजना है, दुलराना है, चहचहाना। उनकी अबूझ जिन्दगी का यह छोटा सा अहसास ही उनकी उन्मुक्तता, स्वच्छंदता, आह्लाद का आभास अनंतत बिखेरता है।

सोचता हू पूरे जीवन दौडते-भागते मैं कही लौटा भी या तो वह घर कहीं से भी नहीं था। बस चूने-पत्थर से बनी शानदार इमारतें जिनमे लौटकर थके शरीर को बस डाल दिया था मैंने। सिर्फ सूरज के निकलने की प्रतीक्षा म और फिर उठकर चल दिया था शाम थकान ओढ़ने अपने शरीर पर, अपनी आत्मा पर। वह सिर्फ खुद की निर्मित व्यस्तता ही थी जिसका उम्र के इस पडाव पर आकर, शरीर मे झांककर, मन मे समाकर देखता हू तो लगता है फिजूल था वह सब। पर मन के धागे से बँधा न जाने कहाँ-कहाँ की ऊँचाईयो को छूकर आज टूटे पतग सा डाक्टर के स्पेशल कॉटेज मे पडा हू। ऐसे पतग की तरह जिसे कोई छूना तक नही चाहता।

सामने टेबल पर रखी अलार्म बज उठती है। सुमधुर हल्की ध्वनि। नर्स ने जागते ट्यूबलाईट को जला दिया है। कमरे मे रोशनी फैल गई है। दीवार पर लगे शीशे मे झाँकते उसने अपने बालो को सवारा। टेबल से ग्लास को उठा मुँह साफ करती है। वहीं रखी दवा की शीशियो से दवा ले मुझ तक आती है।

श्यैाम बाबू ।

हा, कहो।

आप जाग रहे हैं।

नहीं, कुछ देर पहिले ही जागा था।

पर मन देखा तो आपकी आखें तो ब द थीं।

नहीं। तुम्ह लगा होगा।

आप दवा ले लें।

इतनी सुबह भी दवा ही दोगी तुम।

हाँ। यह दो गोलिया तो लेनी ही है ना आपको।

भूल जाते है आप भी रोज नही लते क्या।

नाराज हो गई तुम।

नही वैसे ही कह रही थी। दवा राज ही तो लते है आप।

वह तो ठीक है। ले लूगा। तुम नाराज नही होओ।

कहाँ नाराज हू आपसे। डाक्टर प्रसाद भी आते ही होंगे। आपका चक-अप होगा। याद है आपको। आज आपरेशन होगा आपका। कल ही तो कह रह थे डाक्टर प्रसाद इजेक्शन स आ जायें तो आपरेशन हो।

मिस मजुला कितने ऑपरशन होगे मेरे।

उसकी चिन्ता न करे आप।

चिन्ता नही कर रहा। पूछ रहा हू बस।

आप दूध ले लें।

मेरे सीने पर तौलिया रख चम्मच स धीरे-धीरे दूध पिलाने लगी है वह। दूध खत्म कर मेरे होठो पर दूसरे तौलिये से पोंछ देती है। दूध का बतन टेबल पर रख देती है।

आओ डाक्टर।

गुड मानिंग। श्यैाम बाबू। यह लीजिये आपके लिये गुलाब लाई हू। आज तो जल्दी जाग गये आप।

गुड मॉर्निंग डाक्टर। कितने अच्छे हैं गुलाब।

सुबह बगीचे म घूमना अच्छा लगता है। वहीं से ले आयी आपके लिए।

घूमना तो मुझे भी अच्छा लगता है।

पर जब तक आप बिल्कुल ठीक न हो जायें। घूमने के बारे में सोचिये भी नहीं। नम, ब्लड प्रेशर चैक किया।

नहीं। कर हो रही थी।

डाक्टर सानल। आपरेशन है मेरा।

हां। श्रेयास बाबू। माईनर ऑपरेशन है। विनीत साहब का फोन आया था रात का।

विनीत का फोन आया था। क्या कह रहा था। आ रहा है क्या।

आपके लिये जानकारी ले रहे थे डाक्टर प्रसाद से। आने के बारे में तो नहीं सुना मैंने।

नहीं आयेगा वह। बस जानकारी ही ले रहा होगा। आना होता तो कह अवश्य देना। तुमने कहा नहीं सीरियस हूं मैं। आज फिर आपरेशन होगा मेरा।

यह तो डाक्टर प्रसाद ने बता दिया था उनको।

तब भी नहीं कहा उसने कब आ रहा है वह।

आप भी श्रेयास बाबू, बच्चों की तरह जिद करने लगते हैं।

बच्चों की तरह नहीं सानल एक बूढ़े पिता की तरह कहो। जिसके जीवन और मृत्यु की डोर पिता को ही न मालूम हो कब टूट जाये वह।

ऐसी अशुभ बात नहीं कह आप। आराम करें। मैं चलती हूं। नस, श्रेयास बाबू का ब्लड प्रेशर चैक कर लेना।

सुबह के सूरज की पहली किरणें मेरे चेहरे, कमरे में फैल गई हैं। नस ने मेरा ब्लडप्रेशर लिखा है। हल्के पीले प्रकाश में कमरे में रखी हर चीज पीली दिखने लगी है। मेरे मन पर छाया बोझ कम होने लगा है। एकटक उगते सूर्य की किरणों में कुछ खोजने लगता हूं तीन महीने बीते। पहली बार खुद विनीत ने बात की है डाक्टर से। सुखद लगता है यह सोच। उसे ध्यान है मेरा। व्यस्त हो गया होगा। व्यवसाय है। मेरा भी तो यही हाल रहा है। कई सप्ताह महीना घर का ध्यान नहीं रखता था मुझे भी। विनीत का कोई दोष नहीं। आ जायेगा वह। सोनल कहती है अब तो मैं पहिले से अच्छा भी हूं पास रखी छोटी टेबुल पर रखे गुलदस्ते में रखे गुलाब देखने लगता हूं कितने सुन्दर, ताजा है यह। पास बैठी नस से कहता हूं—

मजुला, यह गुलाब देना मुझे।

यह लीजिये।

कितने सु दर हैं यह।

हा बहुत सुन्दर।

मजुला। इनमे खुशबू कहा है। नही है ना। अधिक खुशबू तो नही।

यही तो कह रहा था मै वैसे सु दर बहुत है। पर इनमे अपनी कैसी भी महक नही। दिखावटी ज्यादा लगते हैं। इनमे खशबू क्यो नही है मजुला।

खुशबू वाले नही है यह। देशी गुलाबो म खुशबू होती है। यह तो कलम बाध कर तैयार किये गय हैं।

तुम ठीक कह रही हो मजुला देशी, अपनी परम्परा वाले गुलाब नही हैं यह। सब खुशबू कैसे हो सकती है। लो डाक्टर प्रसाद भी आ गये।

और कसे है श्याम बाबू। खूब प्रसन्न नजर आ रहे हैं आज तो।

हा। इन गुलाबो के लिये मजुला से पूछ रहा था इनमे खुशबू क्यो नही होती।

आप भी आन द लेते है बातो का। ऐसे हजारो लाखो फूल आपकी कोठिया मे लगे है और आप ही पूछ रहे हैं इनके लिए।

मजुला कह रही है देशी गुलाबो मे ही खुशबू आती हैं। इनमे वैसे नहीं।

यह तो ठीक ही कहती है वह। देखिये नौ बजे आपरेशन है आपका। हा विनीत साहब का फोन आया था। आपके लिये पूरी जानकारी ली मुझसे उ हाने।

कब आन को कहा उमन।

यहा आन के लिय तो कुछ नही बताया उन्होन। अब तो दिल्ली ही हैं। जब चाहग चले आयेंगे।

देखो कब आना है वह।

आप थोडा और आराम कर लें। नस यह लो। इजेक्शन लगा देना।

यस, सर।

म चलता हू। ठीक नौ बज ऑपरेशन है।

## तीन

ऑपरेशन के बाद कमरे में डाक्टर प्रसाद की आवाजें मेरे कानों में सुनाई दे रही थीं। मैं पूरी तरह से उनकी बातचीत समझ नहीं पा रहा था। बेहोशी की स्थिति छायी थी मुझ पर। तब ही अतीत में याद आता है—

मेरे पिता मुझे अपनी गोद में लिए बैठे हैं। बड़ा सा चौक जिसमें भीड़ लगी हुई है। मेरी आयु कोई छः वर्ष की रही होगी। पंडित ने मेरे पिता के, फिर मेरे ललाट पर तिलक लगाते कहा था—

आपके सुपुत्र का नाम श्रेयांस प्रसाद ही शुभ रहेगा।

मेरा नामकरण संस्कार था वह। पिता के अलावा दादी थीं। मेरी माँ मुझे जन्म देने के बाद ही शरीर छोड़ चुकी थीं। पिता लक्ष्मीनारायण उस क्षेत्र के प्रतिष्ठित व्यापारी थे। उन्होंने दोबारा दादी के लाख कहने पर भी विवाह नहीं किया। दिन रात अपने काम में लगे रहते। कई बार लम्बे समय के लिये घर से बाहर रहते। दादी की देखरेख में मैं बड़ा हुआ। उनका सुबह से मन्दिर जाना, घर पर पूजा पाठ का कार्य अनवरत चलता रहता। तेज सर्दी में भी सूर्योदय से पहले उठ आंगन में लगे तुलसी चौरे की परिक्रमा, पूजन, सूर्यदर्शन उनके जीवन के स्थायी अंग थे। वे चुपचाप करती रहतीं। मैं यथावत् कुछ समझा न समझा देखा करता। उन दिनों शिक्षा का प्रसार इतना नहीं था। गाँव के पण्डितजी आकर अक्षर ज्ञान कराया करते। अपनी आयु में मैं ऐसे ही दिन जोड़ता चला गया। पिता अपने काम में लगे रहते उन्हें घर में आते-जाते देखता इससे अधिक कुछ नहीं। उनका क्या व्यवसाय था तब नहीं समझता था मैं।

यों ही समय बीतता गया। दीपावली की रात थी ठीक से याद है। मैं सोया हुआ था। पिता वाले कमरे में लोगों की भीड़ थी। दादी उनके पास बैठी थीं। तेज रोने की सामूहिक आवाजों से चौंक गया था मैं।

मेरी आयु पन्द्रह के आसपास रही होगी। एक अबोध उम्र थी वह। बिस्तरा से उठ पिता के कमरे की चौखट पर खड़ा हुआ था। दादी की दृष्टि मुझ पर पड़ी उन्होंने मुनीमजी से कुछ कहा। मुनीमजी मेरे पास आ मेरा हाथ

पकड कर अन्दर ले गये और दादी के पास बिठा लिया था। उन्होंने मुझे अपनी बाँहों मे भर लिया था। उनके चेहरे पर दृढता का भाव था। अपनी धीमी आवाज मे उन्होंने कहा—

श्रेयास बाबू। तुम्हारे पिता नही रहे अब। म भी पता नही कब तक साथ हू तुम्हारे। सोचती हू जीवन का लम्बा सफर तुम्हे अकेले ही पूरा करना होगा। लक्ष्मी को व्यापार मे घाटा लगा था और उसी सदमे म प्राण त्याग दिये उसने। मेरा पूरा आशीर्वाद है तुम पर। धीरे-धीरे घर, कारोबार सम्भालो। मु शीजी, श्रेयास बाबू को व्यापार सिखाते जाना।

जी। बुआजी।

मु शीजी। लक्ष्मी का नाम रखने वाला हो यह बचा है इतनी बडी हवेली कारोबार को अब तुम्हीं सम्भालो। मैं तुम्हारे काम म समझती नही।

उस बडे कमरे म लोग जब निस्पद आखो से मेरे पिता के शव को लगातार देखते रहे। दादी मा दीवार पर सिर टिकाये बन्द आखो मे कुछ सोचती रही थी बस। वे सब सुबह होने की प्रतीक्षा मे बैठे थे। मुझे दादी की गोद मे नींद आ गई थी।



# चार

समय कैसे बीत जाता है पता नही चलता। आज मुशीजी, दादी मा ई भी तो नही बचा। दादी माँ ने उनकी मृत्यु से पूर्व ही मेरा विवाह कर ा था। कहती थी मेरे विवाह के बाद ही सुख से मर पायगी वे। पिता जगह सारा व्यवसाय, कारोबार सम्भाल लिया था मैंने। मुशीजी एक ग प्रहरी की तरह हर क्षण मेरे साथ लग रहते। उन्ही का किया है सब । आज समाज मे जो भी प्रतिष्ठा है उसके पीछे उन्ही का वरदहस्त रहा ुझ पर। यही कारण है पिता के तैलचित्र के पास उनका भी बड़ा सा लगाया हुआ है मैंने। पिता से अधिक मेरे जीवन को व्यावहारिक बनान उत्तरदायी रहे है वे।

आप नाश्ता कर लेते।

हा, मनोरमा। कितना समय हुआ।

नौ बज रहे है।

आज तो आपको कही बाहर भी जाना था। आपके सचिव माणिक कह थे फोन पर।

मनोरमा। ईश्वर की कृपा है आज मेरे सातवें प्रतिष्ठान का उदघाटन गये दिनो इसी कपड़े के मिल की तैयारी म लगा था मै।

आपको बधाई। ईश्वर आपको और सक्षम बनाय। आपकी मेहनत रग रही है।

रमा मेरा कुछ भी तो नही है। सब तुम्हारा ही है। मै तो निमित्त मात्र पता नही सब कैसे होता जाता है। कौन—

मै माणिक।

आओ। बैठो। सब व्यवस्था ठीक से हो गई।

जी हाँ।

मन्त्री महोदय ने फोन पर बताया शाम चार बजे तक ही पहुच पायेंगे वे। वे पहिले केबिनेट मीटिंग है बाद मे भी दो कार्यक्रमो को निबटाकर ही येंगे।

कोई बात नही। आ तो जायेंग ना वे।

आयेंग जरूर मेरी सीधी उनसे ही बात हुई है।

ठीक है। अब तुम चीफ सैक्रेटरी माथुर से भी बात कर लो। उन्हे मन्त्रीजी के बदले हुए कार्यक्रमो की सूचना दे दो।

कर दूगा। आप कब तक पहुचेगे मिल पर।

तीन बजे के आस पास मन्त्रीजी को साथ लेता हुआ पहुच जाऊगा। तुम जाकर सारी व्यवस्थाओ को एक बार और देख लो। मैं अभी दो बजे तक आफिस मे ही हू कोई खास बात हो तो फोन पर बता देना।

अच्छा मै चलता हू। नमस्कार।

मनोरमा तुम भी चलती तो अच्छा था।

मै क्या करूगी वहा जाकर। आप तो वहा की भीड, चकाचौंध मे खो जाते है। फिर आपके समय का कोई पता नही कहा तक रहोगे।

यह गलत नही। करें भी क्या। सारे काम हैं ही कुछ ऐसे। सत्कार, उसके अफसरो, मन्त्रियो का तालमेल बिठा लेना कठिन काम है। पर ईश्वर की कृपा है सब हो जाता है। ज्यादातर काम माणिक ही निबटा लेता है। मुझ तक तो आने ही नही देता कैसे भी कामो को। विनीत स्कूल से कब लौटेगा।

शाम को ही आयेगा।

तुम विनीत को लेकर चली आना।

नही। कठिन होगा मेरा आना। वैसे भी करूगी क्या।

जैसी तुम्हारी इच्छा।

फोन की घण्टी बजती है। फोन उठा बात करता हू।

कौन। हरिबाबू। कैसे हैं आप। माणिक बता रहे थे शाम चार बजे तक ही आ पायेंगे आप। हाँ हाँ। आप चिन्ता न करें। सब कृपा है आपकी। अभी कुछ देर आफिस मे हू फिर आपके बगले पहुच रहा हू। ठीक है। एक बजे तक घर पहुँचेंगे आप। मैं आ जाऊगा। नमस्कार।

अच्छा मनोरमा चलू म। आफिस मे बैठूगा थोडी देर। फिर सारे दिन यही काम चलता रहेगा आज तो। हरि बाबू का फोन था। तुम्हारा क्या कायक्रम है वैसे।

कोई विशेष नही। शाम लेडिज क्लब जाना है। वहाँ सगीत का कायक्रम है। उसके बाद घर लौटना।

अच्छा है मन बहल जायेगा तुम्हारा।

चलता हू।

## पाँच

हरिबाबू प्रदेश के वरिष्ठ मंत्री है। उम्र पचपन साठ के आस-पास। पर मन से वही भी बूढे नही हुए हैं। मिल के उद्घाटन भाषण मे उन्होंने देश की गरीब जनता के लिए सस्ता कपडा उपलब्ध कराने की जिम्मेदारी कपडा निर्माताओ को आह्वान के रूप म कही। श्रोताओ मे अधिकाश मजदूर वर्ग था। वह मत्रीजी के भाषण मे निमग्न था। उनक चेहरे पर आशा की लहरें हिचकोले खा रही थी।

माईय। हरिबाबू। आपका उद्बोधन बडा ओजस्वी, प्रेरणादायी रहा। हमारे मिल के सारे कार्यकर्त्ता, श्रोताओ ने जी भरकर सराहा।

श्रेयांसजी। छोटी सी बात है हमारा काम ही यह है शब्दो से लोगो के सामने सुनहरी स्वप्न प्रस्तुत कर देना। अमल करना न करना तो आप पूँजी-पतियो के हाथ म है। हम तो कह सकते है, आपको याद दिला सकते हैं आपके कर्त्तव्यो की।

यह भी आवश्यक है। आप याद दिलात रहते ह यही,क्या कम है वरना इन गरीब फुटपाथो पर जिन्दगी बिता देने वाला के लिये किसी के मन मे कोई हमदर्दी कहाँ है।

श्रेयांसजी। उदघाटन सम्पन्न हो गया। आपको बधाई। आगे क्या इन्तजाम है वह भी देख लें हम। आपके-अपने हरिबाबू के हिस्से की मिठाई का क्या हुआ।

आप निश्चिन्त रह। आखिर आपके हिस्से की मिठाई आपके बगले दिन मे ही छोड आया है कीमती अटैची मे सजाकर। आपने इतनी आबादी के क्षेत्र मे मिल लगा देने की आज्ञा दे दी, जमीन कौडिया के भाव बख्शीश कर दी। यही क्या कम है। फिर हमारा भी तो कोई फर्ज बनता ही होगा।

यह तो आप जाने। हमने तो आपके इस क्षेत्र की गरीब आबादी को रोजगार मिले, देश का उत्पादन बढ़े यही सोच जो भी कर पाये किया। हमारे आवास की व्यवस्था तो की ही होगी आपने। आप भी किन बातों में उलझ गये। श्रेयांसजी। देश की गरीबी, तरक्की, उत्पादन, विकास जैसे काम हमारे जिम्मे छोड दें।

सामने दरवाजे से ट्रे मे ग्लासेज कीमती द्राक्षासव की लबालब भरी दो बोतलें लिये साहिला हरिबाबू के सोफे के पास रखी तिपौनी टेबुल पर रख देती है। साहिला, हरिबाबू को विशेष रूप से प्रिय है। उसने शरीर पर कहने भर कपडे पहन रखे है। उसके झुकने से विस्तृत हो भारी हो गई गोलाईयो को देख हरिबाबू खुद को नियन्त्रण मे नही रख पाते—

साहिला जी। इस द्राक्षासव की क्या जरूरत रह गई है। जब आप आ गई है। आप मे कौन सी कम मादकता है इस अंगूर के रस से। आओ मेरे पास बैठो।

आपकी सेवा मे पहिले यह शीशे तो तैयार कर दूं।

श्रेयास जी बुरा नही मान तो साहिला खुद शीशा भी है और अंगूर भी। इन्हे देखकर कुछ भी याद नही रहता। सब भूल जाते हैं हम।

हरिबाबू, आपकी सेवा करना तो हमारा धर्म है। साहिला भी आपकी खूब प्रशंसा करती है।

लाओ। एक उधर श्रेयास जी को। आप नही लेंगी।

नही, मै नही लेती। आप नहीं पिला सकते क्या। अपने हाथो से छुआ तक नहीं मैंने कभी।

तुम्हें जरूरत भी क्या है हम जो हैं। लो मेरे हाथो से ही पीओ।

नही। पहिले पिलाऊँगी आपको। हम सेवा तो करने दीजिये। आखिर आप हमारे मेहमान है।

यह तो ठीक है। पर इतने दूर बैठकर सेवा नही होती।

हरिबाबू ने उसे खीच अपने शरीर से लिपटा लिया है। ट्रे मे रखे अंगूर के गुच्छे को उठा साहिला को खिला रहे हैं।

साहिला। एक बात यह अंगूर जैसी कोमलता और मादकता दोनो चीजें एक साथ तुम मे ही देखी है। तुम्हारे स्पर्श से ही नशा हो आया है मुझे।

अभी न तो आपने द्राक्षासव ही पिया और मुझे छुआ ही नहीं है। इतनी जल्दी नशा हो जाता है आपको।

तुम जो मेरे पास हो मेरे। श्रेयांस बाबू थोडा आप भी तो चख लते इन अंगूरो को।

तब ही टेलीफोन की घण्टी बज उठती है। श्रेयास बाबू उठते हुए कहते

हरिबाबू। हमारे भाग्य मे कहाँ है। मैं आया मालिक का फोन आया होगा।

श्रेयास बाबू सोफे से उठ पास वाले कमरे मे चले जाते हैं।

साहिला। लो मेरे हाथो से पियो तुम।

अभी कहाँ। आप तो पी लें पहिले।

और कितनी पिलाओगी।

चलो और नही पिलाती हरिबाबू। अब तक आपने जो पी वह तो फलों का रस था। मेरी आँखो मे झाक कर तो देखो आप खुद ही जान जायेंगे अभी तो बहुत प्यासे हैं आप।

क्या कह रही हो साहिला। यह सब मुझे कहने दो। सच कहा तुमने बहुत प्यासा हू अभी तो मैं।

उधर श्रेयास बाबू ने कमरे में घुसने को पर्दा उठाया वही रुक जाते हैं। हरिबाबू साहिला के पूरे शरीर को तेजी से सहला रहे है। उसने भी हरिबाबू को अपनी बाहो म पसकर जकड रखा है।

साहिला। और पिला दो आज तो। तुम्हारे हाथो पीते मर जाना चाहता हू। सच तुम ही समझी हो मेरी प्यास को।

हरिबाबू। जितनी पी सको पियो। आपकी सेवा में कैसी भी कमी नहीं आने दूगी।

साहिला। कौन सा नशा हो तुम। समझा नही मैं।

हरिबाबू। यह कोई बद शराब की बोतलो का नशा तो नही जो सुला दे आपको। मेरा नशा तो किसी को भी जगा सकता है। जीने की चाह पैदा कर सकता है उसमे।

सच कहती हो साहिला! वाकई हरिबाबू को जगा दिया तुमने। कहते हरिबाबू सोफे के कोने पर सिर टिका देते हैं।

श्रेयास बाबू पर्दा हटा अन्दर आते हैं।

उठो। बहुत समय हो गया।

साहिला खुद को हरिबाबू की बाहों से अलग होती, कपड़े ठीक करती उठती है।

आज तो परेशान कर डाला हरिबाबू ने।

कोई बात नहीं। आयुर्वेद मंत्रालय भी तो इन्हीं के पास है प्रदेश का। प्रदेश के सारे वैद्य कीमती भस्मों से बनी दवाओं से जवान बनाये रखते हैं इनको। इन्हें यहीं आराम करने दो। और यह तुम्हारे लिये कुछ पत्रम्-पुष्पम्।

सौ-सौ के नये नोटों की पांच गड्डियां साहिला के हाथों में थमा देते हैं।

इन कागजों की क्या जरूरत है। श्रेयांस जी, वैसे ही सेवा करने दीजिये ना मुझे। आपके लिये तो दुनिया ही छोड़ रखी है मैंने।

साहिला। रख भी लो। सच तुम्हारे रूप के आगे कागज के टुकड़े ही हैं यह। चाहो तो तुम भी यहीं बेडरूम में आराम करो।

ठीक कहते हैं। आप भी यहीं सो जाओ ना आज तो।

सुबह से निकलना है। चलूंगा अब।

अच्छा, चलें आप। मुझे भी तेज नींद आ रही है।

लड़खड़ाते पैरों से दरवाजे तक छोड़ने आती है।

गुडनाईट, श्रेयांस साहब। अब सोयेंगे हम भी।

खट से दरवाजा बन्द कर अन्दर चली गई है। सीढ़ियां उतर कार में आ बैठता हूं। कार स्टार्ट कर तेजी से मिल के अहाते से निकल सन्नाटे में बेसुध शान्त सड़क को चीरता घर की ओर निकल जाता हूं।



सुबह जल्दी घर से निकल दफ्तर म जा बैठा हू । नये मिल के मैनेजमट के साथ बातचीत करनी थी । माणिक के आने की प्रतीक्षा कर रहा हू । कमर मे नये दिनो हुए उदघाटन के बडे-बडे रगीन चित्र लग रहे हैं जिनमे हरिबाब मन्त्री महोदय विशेष रूप से मुखरित हैं। दरवाजे पर हल्की आहट होती हैं ।

आओ, माणिक ।

नमस्ते ।

बैठो । कार्यक्रम के चित्र बडे जल्दी बनकर आ गये । आपने लगवा भी दिये ।

यह तो करना ही था । अपने कार्यक्रम का समाचार पत्रो, रेडियो, दूरदर्शन पर अच्छा प्रचार रहा ।

हाँ, देखा, पढा था ।

आपने इस मिल के मैनेजर की पोस्ट के लिये नाम नही बताया ।

मै क्या कह सकता हू । कल ही हरिबाबू का फोन आया था उनका कहना है साहिला रायजादा को मनेजर बना दूँ म । मन्त्रीजी की बात टालन की स्थिति मे नही हू । मन साहिला को नियुक्ति पत्र भिजवा दिया है । वैस पढी-लिखी, स्मार्ट है ही वह । सोचता हू काम सभाल लेगी ।

सभालने जैसा तो है भी क्या । सारा काम तो आप देखते ही ह । आपकी विश्वासपात्र भी है साहिला जी । म त्रीजी का सुझाव मान लेने म कोई हज नही है ।

चलो जैसा भी है । लो साहिला खुद भी आ गई ।

नमस्कार, श्रेयासजी ।

आइये बैठिये । कैसी हैं आप ।

अच्छी हूँ । कौन सी उलझन म डाल दिया है । मिल के मैनेजर के पद के लिये कहा है आपने । मेरे बस का तो नहीं लगता यह काम ।

आपको करना क्या है। आराम से मिल के आफिस में बैठिये। थोड़ा बहुत मिलना, डीलर्स, एजेन्टस से बिजनेस प्रमोशन पर बातचीत करना। बाकी सारे काम तो श्रेयांसजी और मैं मिलकर करते रहेंगे।

माणिक जी, आप तो जानते ही हैं। इतनी रेग्यूलर कहां हूँ मैं। मेरी पर्सनल लाईफ भी छिपी नहीं। सुबह ग्यारह-बारह बजे से पहिले तो सोकर भी नहीं उठती मैं। दूसरा आज यहाँ, कल वहाँ घूमना।

वह सब करिये। हमारी मिल को क्या आपत्ति है। आपकी यात्राओं में मिल के प्रमोशन के बारे में भी बातचीत करती रहें। हमारा काम तो आपके बड़े लोगों के सम्बन्धों में और सरल हो जायेंगे। श्रेयांसजी का भी पूरा सहयोग मिलता रहेगा।

साहिलाजी, आप निश्चिंत रहें। धीरे-धीरे सब समझ जायेंगी आप। लो सबसे पहले तो हम जो शेयर्स ओपन कर रहे हैं उसके विज्ञापन पर पहिला हस्ताक्षर मैनेजर के रूप में करें। आपके शुभ हाथों से ही जारी करें शेयर्स।

कितनी राशि के शेयर्स हैं माणिक जी।

तैंतीस करोड़ रुपये के हैं। दो महीने में सारा पैसा इक्टठा हो जायेगा। हमारे दूसरे प्रतिष्ठानों के शेयर्स का बाजार भाव देखिये कितनी ऊँची दामों में बिक रहे हैं। श्रेयांसजी की प्लानिंग का जवाब नहीं।

माणिक जी। देखा आपने साहिलाजी में कितनी योग्यता है। दो मिनिट में काम को समझ लिया है इन्होंने।

सर, श्रेयांसजी आप भी हस्ताक्षर कर दें ताकि यह विज्ञापन समाचार पत्रों को भेजे जा सकें।

आपने इसके लिये सारी व्यवस्थाएँ कर ली हैं। शेयर मार्केट, दलालों को फार्म भिजवा दिये हैं ना।

सब काम गये सप्ताह ही पूरा हो चुका है। आज विज्ञापन जा रहा है। इसी सप्ताह देश के सभी पत्रों में छप जायेगा। इस महीने के आखिर तक तीस प्रतिशत पैसा तो हमारे पास आ ही जायेगा।

हाँ, चालीस प्रतिशत से ज्यादा शेयर्स जारी भी नहीं करें। सात परसेंट शेयर्स साहिलाजी के नाम करवा देना। बाकी सब आप समझते ही हैं। कोशिश करें आज आप उद्योग भवन जाकर मिस्टर पाण्डे से मिलें। कोशिश करें केबल वाली फैक्टरी की फाईल का क्या हुआ।

पाण्डे साहब से मिला था मैं । कुछ अड़चने बता रहे थे वे ।

अब नही कहेंगे वे । इण्डस्ट्री मिनिस्टर ने उनसे बात कर ली थी। सारी समस्या पैसा की है । वह भी कर दिया है मैंने । पाण्डे साहब प्रसन्न हैं अब । आप केवल यही कह भेजियेगा बाबू के सचिव हैं आप । हो आयें आप । अभी आॅफिस मे ही हू । कोई दिक्कत हो तो फोन पर मुझसे बात करें ।

नहीं अब क्या परेशानी हो सकती है । चलूँ मैं ।

माणिक कमरे से बाहर निकल आते हैं ।

श्रेयासजी । आपके उपकारो से कैसे उऋण हो पाऊँगी मैं । आपके मन की विशालता की कोई सीमा ही नहीं है ।

ऐसा कुछ भी नही । तुम्हारा भी कितना सहयोग है मुझे । सच तो यह है कि बिना विश्वासपात्र लोगो के इतने बडे प्रतिष्ठान चलाना कठिन काम है । मिलजुल कर जितना हो जाये काफी है । उस दिन कोई दिक्कत तो नही हुई ना ।

नहीं । कोई विशेष नही । हरिबाबू जागने पर मेरे कमरे मे आ गये थे । सुबह दोनो ने साथ ही नाश्ता किया । मेरी गाडी से ही घर लौटे थे वे । आपकी प्रशंसा करते रहे थे ।

मेहरबानी है उनकी । उनका पूरा सहयोग है मुझे । चार मिल्स तो उन्ही के सहयोग से लगे हैं जब वे उद्योग मन्त्री थे । जमीनें दिलाना, विदेशी मशीनो के आयात की सुविधा, अधिकतम रुपया सरकार से दिलवाने जैसे काम बडी सहजता से करवा दिये थे उन्होने । पूरे राज्य के मन्त्रीमण्डल मे प्रभावशाली मन्त्रियो की श्रेणी मे आते है । उधर केन्द्र की राजनीति मे भी अपनी टाग अडाए रखते हैं । राज्य और केन्द्र दोनो जगह एक जबदस्त प्रभामण्डल बना रखा है उन्होंने । कई बार मजाक मे कह भी देता हू उन्हे मुख्यमन्त्री क्यो नहीं बन जाते । जवाब मे कहते हैं किंग मेकर हैं वे । कहते हैं राजा बनने से अच्छा है राजा बनाकर शक्तिशाली बने रहो । तुम्हारी प्रशंसा करते नहीं थकते वे ।

मुझे भी कहते रहते हैं । पता नही क्या देखते हैं मुझमे । पागल से हो जाते हैं और मेरे पास आकर तो वे ।

तुम कह रही हो तुम्हारे मे क्या देखते हैं वे । तुम्हारे मे क्या नही है। सच तो यह है तुम्हे पाकर तो कोई भी पागल हो सकता है ।

आप बातें कितनी करते हैं उस दिन रात का यही कहने को कहा मने तब तो टाल गये आप ।

अभी मैं काम करना चाहता हू पागल होना नहीं । आज तो इतना मेकअप, खादी सिल्क की साडी । खूब सरल और आकर्षक लग रही हो ।

आपके मिल की मैनेजर इतनी सादी और शालीन तो होनी ही चाहिये । जब समाज के विभिन्न क्षेत्रों के लोगों से मिलना है तब तो और भी जरूरी हो जाता है ।

तुम सब समझती हो । यह जान लेना कि लोग क्या चाहते हैं, उनकी आशाएँ क्या हैं जरूरी है और यही सफलता हो सकती है किसी के जीवन की ।

और आपकी सफलता किस में है ।

मेरी सफलता तुम हो ।

मुँह देखी बातें खूब कर लेते है आप ।

हाँ । सुनो । मिल के मैनेजिंग स्टाफ की एक मीटिंग रख लेना । मैं उपस्थित होऊँगा उसमें । तुम्हें जिनके साथ काम करना है उनसे परिचित तो होना चाहिये ।

वह सब मुझ पर छोड़ें । सब कर लूँगी मैं ।

यह तो अच्छी बात है । मेरी एक चिन्ता और कम हो गई । कब रख रही हो मीटिंग । तुम्हारा नाम नये मिल के पूरे स्टाफ को भेजा जा चुका है । कुछ जरूरी मिल सम्बन्धी, व्यवसाय सम्बन्धी, उत्पादन के बारे में समय समय पर माणिक बताता रहेगा । उस पर अवश्य ध्यान देना होगा तुम्हें ।

श्रेयासजी । धीरे-धीरे सब समझ जाऊंगी । बल तो आपने पद दिया है मुझे । देखिये कैसे काम करती हू मैं भी । सच तो यह है मेरे पास भी कोई निश्चित कार्यक्रम नहीं था जिन्दगी का । सुबह उठना, देर रात घर जाकर सो जाना । आलसी हो गई थी मैं । अब कुछ तो अनुशासन आयेगा जीवन में ।

अनुशासन की कोई बात नहीं । जरूरी तो है नहीं हर रोज मिल जाओ ही । रोज की डाक, पत्र व्यवहार घर पहुंच ही जायगा ।

देखा जायेगा ।

ठीक है । कहीं जाना है ।

हां। बाजार जाऊँगी कुछ खरीददारी करनी है। शाम घर पर आईये आप।

आज आना कठिन रहगा। उद्योग म श्रीजी के घर जाना है। जरूरी बातचीत करनी थी उनसे। माणिक गया है क्या जवाब लाता है वह। तुम चलो। आफिस के दूसर काम निबटा लेता हू बैठा-बैठा।

आपको धन्यवाद मेरे को दिये गये पद के लिये।

उसकी कोई आवश्यकता नही। हर दृष्टि स तुम योग्य हो उस काम के लिये।

घर कब आ रहे हैं।

जल्दी ही आऊँगा।

जैसी आपकी इच्छा। मालिक हैं आप। चलती हू मैं।

लापरवाही के साथ टबल से चमडे के बग को कन्धे पर डालती ऑफिस के बाहर चली जाती है। म ऑफिस की फाईले दखन लगता हू। सोचता हू साहिला वाकई योग्य है मेरे काम के लिये। 

सिविल लाईन्स प्रदेश के मन्त्रियो का आवासीय क्षेत्र। जिसमें दूर से देख कर ही मन्त्री की उपस्थिति का अंदाजा लगाया जा सकता है। भीड भरे बगले, बाहर खडी कारो के काफिले, जीपों का हुजूम, विधायको, जनता, छुटभैये सफेद चोले धारण किये नौजवानो की भीड से ही समझा जा सकता है सरकार है या नही। दूसरी ओर एकाध ऊँघता, बीडी फूकते कान्स्टेबिलों बगले के बरामदे मे लेटे दो-चार गाँव वालो की उपस्थिति मन्त्रीजी के घर से बाहर होने की जानकारी देती है। सामने रामबली पाण्डेय, उद्योग मन्त्रीजी की कोठी पूरी तरह आबाद है। सरकारी अमले का हुजूम, सफेद ढीले ढाले घुटनो से नीचे लटकते कुर्तो मे चहलकदमी करते कार्यकर्ताओ के साथ लोगों की भीड। बगले मे जगह दिखाई नहीं देती। ड्राईवर को कार बाहर सडक पर रोकने को कहता हू। बाहर निकल ड्राईवर से घूम आने को कहता भीड को चीरता मन्त्रीजी के सचिव तक पहुचता हू।

पाण्डेय साहब क्या कर रहे हैं।

अन्दर जनता से मिल रहे हैं। आपके लिये कहू अन्दर।

हां। कह दो।

जी। श्रेयासजी आये हैं। आपको अन्दर ही बुला रहे हैं।

अन्दर कौन लोग हैं।

कोई खास नही। सरकारी अधिकारी हैं, मन्त्रीजी ने बुलाया था उन्हे। उनसे मिल लिये हैं। आप हो आएँ।

ठीक है।

आईये। आईये। श्रेयास बाबू। हमारे प्रान्त के वरिष्ठ उद्योगपतिजी। बैठिये। क्या हुआ आपके काम का। मधुसूदन बता रहे थे आपका प्रोजेक्ट बहुत बड़ा है। उसकी औपचारिकताएँ तो पूरी करवा देंगे।

पाण्डेयजी। छोटे से प्रोजेक्ट को बडा बता रहे हैं मधुसूदन जी। आज मालिक को उद्योग भवन भेज दिया था। निबटा आया होगा सारा काम।

औपचारिकताओं जैसी कोई बात नहीं। आपका आशीर्वाद हो जाये फिर सब काम हो जायेगा।

श्रेयासजी। आप भी हमारा ध्यान कहां रखते हैं। सुना साहिलाजी को मैनेजर बना दिया है आपने।

हां। देखिये क्या कर पाती है वह।

अजी। इन औरतों से कोई काम सम्भलता है। आप बहुत सीधे हैं। किसके कहने में आ गये आप। मैंने आपको एक काम बताया था। याद नहीं रहा आपको।

इस बात को तो भूल गया मैं। वह भी हो जायेगा। आपके भतीजे के लिये कह रहे हैं ना आप।

उसने भी परेशान कर रखा है मुझे। सरकारी नौकरी के लायक तो है नहीं वह। वरना कहीं भी घुसेड़ देता उसको। दसवीं भी पास नहीं कर पाया। इतना बड़ा हो गया कहता है जनता की सेवा करेगा। वैसे जोड़-तोड़ में कम नहीं बैठता वह। हमारे विधानसभा क्षेत्र में दूसरा नेता पर नहीं फड़का सकता उसके रहते। पूरे क्षेत्र में अच्छा प्रभाव बना रखा है उसने। उसकी इसी विशेषता ने मेरा मन मोह रखा है। बला का बहादुर और क्रूर किस्म का पट्ठा है।

पाण्डेयजी, उसके लिये भी जरूर कुछ करेंगे।

करेंगे नहीं। आपको किसी छोटी-बड़ी फैक्टरी में मैनेजरी का काम दे दो उसे। रही आपके काम की बात वह भी होगा ही। कितने करोड़ का प्रोजक्ट है यह।

नब्बे करोड़ का।

हमारा उद्योग विभाग सब करवा देगा। हमारी गृहलक्ष्मी की सेवा में कितने परसेंट शेयर्स रखोगे इसमें।

पाण्डेय साहब। सब आपका ही है। आप जैसा कहना कर लेंगे।

नहीं भाई श्रेयासजी। साफ साफ बता दो। आठ-दस परसेंट तो कम से कम रखना जरूरी है।

अजी, वह भी हो जायेगा। आप तो कृपा बनाये रखें हम पर।

श्रेयांस बाबू। हम तो आपकी सेवा के लिय ही तो बैठे हैं। सब करना देंगे। आप तो जानते ही हैं पांच साल के बाद क्या होगा ईश्वर ही जानता है। हमने भी जनसेवा का रास्ता बडा गलत चुन डाला। जब से स्वतन्त्रता संग्राम में कूदे बाहर निकल ही नही पाय इस गोरखधन्धे से। जनसेवा का जुनून सवार था दिमाग पर। उन दिनो न घर का पता रहता था ना धुन का ही। पूरा जीवन झोंक दिया हमने तो। हमे मिला क्या। लोग हमें बुरा कहते हैं। मुख्यमन्त्रीजी को हमसे बात करने का समय नही। आप ही बतायें जनता की आशाओं को कैसे पूरा किया जा सकता है।

आपकी राष्ट्र के प्रति की गई सेवाओ को कभी नही भुलाया जा सकता। आप जसे कमठ और निष्ठावान लोग नही होते तो आजादी क्या हाती है नई पीढी जान ही नही पाती। देश गुलामी की जन्जीरो मे जकडा होता अब भी।

आप समझते हैं हमारी सेवाओ, त्याग का मूल्य।

तब ही फोन का बजर चिहुकता है।

कौन! भेज दो उसे। लो मेरा भतीजा भी आ ही गया। आओ। बेटा रामावतार। इसी के लिये तो कह रहा था मैं। आप श्रेयासजी हैं। प्रान्त के बडे उद्योगपति।

नमस्कार जी।

कहा से आ रहे हो।

ताऊ! आपका पुलिस डिपाटमट निकम्मा और गैर जिम्मेदार है।

क्यो क्या हो गया।

होना क्या था। आपके एग्रीकल्चर फाम की हदबन्दी करवा रहा था। गाव वाला ने हमारे लोगो पर हमला बोल दिया। हमारे सत्रह कायकर्त्ताओ को गम्भीर चोटें आई। थाने मे रिपोट दज कराने गये तो एफ० आई० आर० लिखने तक को तैयार नही आपका पुलसिया विभाग।

कोई गम्भीर बात तो नही हुई ना।

गम्भीर जैसा तो कुछ नही। गाव में दो लोग मारे गये झगडे म।

क्या कह रहे हो रामावतार। कहां हैं वे लाग।

अजी ! लोग क्या लाशें वह आप। साथ ले आये जीप में डालकर चिंता नही करें सब ठीक कर दिया मैंने।

वह तुम जानो। होशियारी से काम किया करो। इस तरह की हिंसा नही चाहते हम। जब अपने ही लोग ऐसा करेंगे तो कैसे काम चलेगा।

ताऊ आप बेकार हो परेशान हो रहे हो। यह सारी घटना गई रात की है। किसी को कुछ मालूम नही। सब तुरत फुरत कैसे हो गया।

खैर। इस आफत को भी देखेंगे। तुम दो चार दिन यहीं घर पर ही रहना अब।

ताऊ मैं भी समझता हू।

अन्दर जाओ तुम।

आप एस० पी० को अच्छी तरह समझा देना। कड़क मिजाज का है वह।

सब देख लेंगे। तुम जाकर आराम करो।

हमारे बीच से उठकर वह अ दर चला जाता है।

देखा श्याम बाबू कितना भुभारू पट्ठा है हमारा रामावतार। कठिन से कठिन परिस्थितियों म भी नही घबराता यह।

आपने उद्योग विभाग को तो कह ही दिया होगा मेरे लिये।

यह हमारा काम है आज ही बुलवा लूँगा। मैनेजिंग डायरेक्टर को। थोड़ा उसका भी ध्यान रख लेना। अपने गाव के पास ही का रहने वाला है। पक्का आज्ञाकारी है हमारा। इसलिए तो ले आये हम अपने विभाग मे उसको। हमारे काम के लिये सारे कानूनो का चर्खा बना जैसे-तैसे गंगा पार करा ही देता है।

अब मुझे आज्ञा हो पाण्डेय साहब।

हाँ। सुनो। आपकी मैनेजर नाम भूल गया मैं।

कौन साहिला।

हा, हा। कैसा नाम है याद हो नही रहता। उसे भेजना कभी खूब तारीफ सुनने हैं उसकी। हमारे हरिबाबूजी कहते रहते है।

आपसे मिलने भेजूँगा जरूर। बड़ी समझदार है और लगन वाली महिला है।

यह तो हम जानते हैं श्रेयासजी। मिलेंगे उनसे भी।

आज्ञा हो मुझे।

आपसे मिलकर मन खुश हो जाता है। वरना सारे दिन फालतू मिलने वालों की चिच-चिच, बकवास सुनते-सुनते घबरा जाते हैं हम। हमारी उम्र भी तो देखो। कितना काम ले सकते हैं इस पुरानी मशीन से हम। और जोर से खिलखिला पड़े थे।

यह तो सच कहा आपने।

मिलते रहिये। चलूँ मैं।

नमस्कार। 

## आठ

देर रात घर पहुचा हू। सीढ़ियाँ चढ़ अपने बेडरूम मे आ गया हू। पास वाले कमरे मे रमा और विनीत सो रहे हैं। कमरे की लाईट जला कपडे बदलता हू। बिस्तर पर आराम से लेटा दिन भर मिलने वाले लोगो, उनकी बातो पर सोचता हू। नीद आ नहीं रही। वैसे शरीर पूरी तरह थक कर चूर हो गया है। उद्योग मन्त्री से काम बन जाने की बात से खुशी होती है। चलो जैसे तैसे काम हो ही जायेगा। साहिला का निर्णय भी गलत नही रहा। पास कमरे से चल रमा मेरे कमरे मे आई है।

आप खाना खा लेते।

खास भूख नहीं है। आओ बैठो।

कई दिनों से न सुबह न ही शाम भोजन कर पा रहे हो घर पर। नई मिल के समाचार देखे थे। खूब अच्छा बना दिया है आपने।

उसी की व्यस्तता मे सारा समय लगता रहा है मेरा। एक और प्रोजेक्ट की तैयारियाँ चल रही है।

वह तो अच्छा है। पर कुछ समय घर मे भी दिया करो। विनीत पूरे समय अकेला रहता है। अब तो समझदार भी हो गया वह। थोडा उस पर भी ध्यान दो तो अच्छा है।

रमा। समय ही कहा मिलता है। इतना सोचने तक का भी। सुबह से देर रात तक का नियम सा बना हुआ है मेरे जीवन में और करना भी पडता है। इतने पुराने उद्योग, फिर नये लगने वाले मिल, कारखानो की योजना उसके सम्बन्ध में लोगो से मिलना। हा तुम्हारी चिन्ता अवश्य रहती है सारे कामो के बावजूद।

फिर भी कभी समय से घर नही आते कभी।

नयी केबल्स की फैक्ट्री का काम हो जाये फिर कुछ आराम करू। काम भी खूब बढ गये हैं।

तुम जानो। इन सबके बावजूद भी तुम्हारे में काम की लगन है, मेहनत से पूरे करते हो सारे काम।

रमा! सब तुम लोगों के लिये ही तो करता हूं।

अब केबल्स वाला कारखाना लगा लो। फिर कुछ समय के लिये नये काम हाथ में नहीं लो। कमी तो किसी चीज की है नहीं। आपने क्या नहीं किया है। अधिक नहीं भागना चाहिये पूंजी के पीछे।

तुम सही कह रही हो सब काम ठीक चल रहा है।

हां। उसमें क्या कमी है। एक बात जरूर है पिता का प्यार, आपका मार्गदर्शन नहीं मिल पा रहा है विनीत को। हमेशा कहता रहता है वह।

अरे, रमा। सब समझ जायेगा वह भी धीरे-धीरे। हमें किसने समझाया, रास्ता दिखाया। उम्र के साथ सब हो जाता है। अभी तो बच्चा ही है वह।

आप समझेंगे नहीं मेरी बात।

क्यों नहीं। ठीक कह रही हो तुम। पर मेरी योजनाओं, कामों से समय मिले तब ना। घर पर कौन नहीं रहना चाहता। सब चाहते हैं पत्नी, बच्चों के साथ उठे-बैठे।

लगता है नाराज हो गये मेरी बात से।

ऐसा तो नहीं। यही चाहता हूं मेरी व्यस्तता को समझो तुम।

समझ लिया मैंने। कुछ खाना खा लेते।

रहने दो। सोए अब। सुबह फिर वही भागदौड़ शुरू हो जायगी। लाईट बुझा दो।

रमा न उठ लाईट बन्द कर मेरे पास आ लेट जाती है। कहती है—

दउन- दयत सान नहीं आठ प्रतिष्ठान बना डाले आपने एक से एक बड़ा।

ईश्वर की कृपा है। सब उसी का किया हुआ है। इधर मुंह करो ना।

हां तुम्हारे कमरे की लाईट जलती देख जान लिया मैंने तुम आ गये हो। रोज अकेले-अकेले मन परेशान हो जाता है। अक्सर देर से आते हो तुम। कभी लगता है तुम घर में, साथ हो भी और नहीं भी।

इस समय तो तुम्हारे पास ही हूं।

उत्तर में रमा ने अपनी बाह मेरी कमर पर डाल दी है। सांसो मे खुशबू सी फैल गई है। कई दिनो बाद रमा मेरे साथ है।

देखो कल सुबह माथिर..............

कल की बात इस समय नहीं। नीद आ रही है मुझे। तुम भी सो जाओ।

रमा का संकेत समझ चुप हो जाता हू। नीद न उसे आ रही और न मुझे ही। उसने मेरी ओर से दूसरी ओर करवट बदल ली है। मैं भी उसकी ओर मुडकर उसकी श्वासो की मादक गध मे खो जाता हू। अगुलिया से उसके रेशमी बालो को सहलाने लगता हू।



श्रेयास सूटिंग प्राइवेट लिमटेड का बड़ा बोर्ड आकर्षक लगता है। कार मुख्य द्वार से प्रवेश कर आफिस के पास जा खड़ी होती है। कार से उतर आफिस मे जाता हू। दरवाजे पर सतरी खड़ा है। झुक कर नमस्कार करता है।

साहिलाजी आ गई क्या।

जी। उधर मीटिंग हाल मे हैं। आप भी उधर पधारें।

इधर आफिस मे कौन हैं।

अभी-अभी मिनिस्टर साहब आये हैं। उद्घाटन वाले।

इनके पास ही बैठता हू। मैनेजर साहब को बता दो मेरे लिये और हरिबाबू के लिये। कहता आफिस मे घुसता हू।

नमस्कार, हरिबाबू। अहोभाग्य हमारे आप पधारे।

आइये श्रेयासजी। मुख्यमत्रीजी की कोठी से लौट रहे थे। सोचा आपकी मैनेजर साहिला को मुबारकबाद देता निकलूँ। हम पर आपका पूरा स्नेह है। मेरी बात ज्यों की त्यों मान ली आपने। अच्छा लगा जानकर।

आपकी हर बात आदेश होती है हमारे लिये। कैसे टाल सकते हैं हम।

साहिलाजी को दो-चार दिनों से याद कर रहा था। उनसे बात भी हो गई थी। पर मिलना नहीं हुआ। सोचा मुबारकबाद के बहाने भेंट भी हो जायेगी उनसे।

व्यक्तिगत कृपा की है आकर आपने। मुझे फोन कर देते साहिला को भिजवा देता आपसे मिलने।

श्रेयास बाबू। यह हमारी आपसी बातचीत है। आपको क्या कहना है।

*जैसी आपकी इच्छा है। मुख्यमत्रीजी को समय मिल गया आपसे मिलने का।*

अपनी गरज से बुलवाया था उन्होंने। रामदनि न नाक म नकल डाल रखी है सी० एम० के। पाण्डेय का भतीजा रामावतार अपनी गुण्डाई से बाज

नहीं आता। जो गाय वाला को मार गिराया। अखबार वाले पाण्डेय से वैसे ही जले भुने बैठे थे। उन्हें भी मौका मिल गया। सारे अखबार रंग डाले। रामबलि इस्तीफा दें। विरोधियों की प्रमुख मांग है। पार्टी की इमेज का सत्यानाश कर डाला उन्होंने। सब ओर थू-थू हो रही है सी० एम० की।

हरिबाबू। हमने तो दो आदमियों के मरने की बात सुनी थी।

श्रेयासजी। दो का मतलब दो तो होता नहीं दो आदमी, चार औरतें, दो बच्चे मारे गये हैं। आपकी जानकारी में दो आदमियों तक की जानकारी भी गलत नहीं है।

सी० एम० का क्या रुख है पाण्डेयजी के लिये।

रुख क्या होगा। आज इस्तीफा देने को कह दिया गया है उनको।

यह तो अच्छा नहीं हुआ। अभी परसों ही तो नये मैनेजर के कारखाने की बात पूरी करके आया था उनके साथ।

घबराओ मत। सब ठीक हो जायेगा। पाण्डेय का और का पार्टी से निकाल दे रहे हैं। महीने डेढ़ महीने में उन्हें किसी निगम का अध्यक्ष बना देंगे। रही आपके काम की बात। रामबलि का इस्तीफा आ जाये। एकाध दिन में उद्योग विभाग भी आपके हरिबाबू के पास आ रहा है। सारी गोटियां जमा कर आया हूं।

क्या कह रहे हैं आप। गजब कर दिया आपने तो। बड़ी दूर की कौड़ी खोज कर लाये हैं आप भी।

श्रेयास बाबू। राजनीति है यह। तलवार की धार पर चलना पड़ता है। रामबलि सोचता है सारे काम गुण्डागर्दी से ही चल जाते हैं। आटे में नमक तो चलता है पर नमक में आटा गले नहीं उतरता है। इस छोटी सी बात को कहाँ समझते हैं लोग। जनतन्त्र है कोई जागीरदारी तो नहीं। लो आपकी मनजर भी आ गई।

नमस्कार। मन्त्रीमहोदय, श्रेयास जी।

नमस्कार। बैठिये। साहिनाजी ही हैं ना आप। बड़ा इम्प्रैस्ड कर दिया आपने तो। सारा तौर तरीका ही बदल डाला। हां बधाई देने आ रहे थे आपको।

आपकी ही कृपा है। फिर बधाई जैसी क्या बात है।

साहिला। सुना, उद्योग विभाग भी हरिबाबू को मिल रहा है एक दो दिनों में।

लगा हरिबाबू चौंक उठे हैं— श्रेयासजी भी मजाक करने से बाज नहीं आते। अभी जो विभाग है वही क्या कम है और जिम्मेदारियाँ लेना उचित भी नहीं।

माननीय मंत्रीजी, आपकी कार्यक्षमता से कौन अपरिचित है।

ऑफिस का नौकर आ काफी-नाश्ता रख गया है।

श्रेयासजी। राजनीति में एक दिन भी नहीं चल सकते आप। अभी काम हो जाने दो फिर देखते हैं ऊंट किस करवट बैठना है। आपको पता नहीं रामबलि सी० एम० के सामने ही आग बबूला हो गये। मुश्किल से राजी किया है ज्वॉइन के लिये। उनकी पसन्द के निगम का अध्यक्ष बनाया जायेगा, उसमें किसी प्रकार की दखल नहीं होगी जैसी शर्तों पर तो माने वे। उनके पास जो जोड़ा का अमला है उससे सी० एम० भी घबराते हैं एक बार तो। हमने सारी मध्यस्तता की है इस मामले में। रामबलि को बस में कर लेना ऐरे-गैरे के बस की बात तो है नहीं। खैर। छोड़ो हमारे पचड़े को।

मंत्रीजी, काफी।

हरिबाबू हैरत से साहिला को देखते भरी ओर मुखरित होते कहते हैं—

श्रेयासजी। आपकी मैनेजर की पसन्द अच्छी है।

हमारी पसन्द कह रहे हैं।

आपने इन्हें मैनेजर बना दिया अब तो आपकी पसन्द ही कहलायेगी। साहिलाजी। कॉफी ही पिलाओगी।

आप आदेश दें और क्या मंगवाया जाये।

तुम भी तो जानती हो हमारी इच्छा को।

खूब जानती हूं। पर ऑफिस में तो कॉफी ही मिल सकती है बाकी सब घर पर।

पक्की बिजनेस वाली बन गई हो। अच्छा भी है। श्रेयास बाबू भाग्यशाली हैं। अब हम चलेंगे।

हम तो ऐसे कह सकते हैं। आपको इस बार में बधाई दे दूं।

वह तो ठीक है। पर अभी सब अन्दर ही रखिये। मेरे साथ दिल्ली चलना था क्या रहा।

आप जब भी कह चलेंगे।

इस सप्ताह तो कठिन ही लगता है। अगले सप्ताह हो आयेंगे। वहां पार्टी हाईकमान से मिलना था।

हरिबाबू के साथ साहिला आफिस से बाहर निकल आते हैं। मन्त्रीजी की कार भी आ गई है।

चलें। श्रेयासजी। रात दस-ग्यारह बजे तक फोन पर बात करना मुझसे।

जरूर।

हरिबाबू की कार चल दी। हम दोनों के अभिवादन का उत्तर हाथ हिला कर दिया है उन्होंने।

आओ साहिला बैठते हैं। कुछ जरूरी बात करना है तुमसे। 

## दस

आज अपने कार्यालय मे जमकर बैठा हू और सारी फाइलें निबटा डाली हैं। चाय के घू ट के साथ अखबार उठा देखा लगता हू। पहले पृष्ठ पर ही प्रमुखता के साथ छपा है। उद्योग मन्त्री रामबलि पाण्डेय का इस्तीफा मजूर।

प्रदेश के उद्योग मत्री रामबलि पाण्डेय ने स्वेच्छा और नैतिकता का ध्यान मे रखते हुये मत्रीपद से त्यागपत्र दे दिया। श्री पाण्डेय ने कहा है—व प्रारभ से पार्टी के लिय एक वफादार सैनिक की तरह् काम करते रहे ह और आग भी करते रहग। इसी म आग छपा है—प्रदेश मन्त्रीमण्डल के वरिष्ठ म त्री श्री हरिबाबू अन्य विभागो के साथ उद्योग मन्त्रालय का काय भी देखेंगे।

अखबार टेबल पर पटक हरिबाबू को टलीफोन मिलाता हू। कौन, वर्मा जी बाल रहे है। मन्त्रीजी ह। क्या बहुत भीड है बगले पर। बात कराओ। कहिये श्रेयासजी का फोन है। बधाई हो हरिबाबू बधाई हो। ठीक है शाम को आ रहा हू क्या सी० एम० के चलना है। चलेंग। अजी, अकेले क्यो आऊँगा। जैसा आपका आदेश।

सामने खडे माणिक को बैठने का सकेत करता हू। आठ बजे पहुच जाऊँगा। आपने यहा। अच्छा   नमस्कार।

श्रेयासजी। फिर हरिबाबू के पास आ गया उद्योग मन्त्रालय अब तो दोना हाथो स लक्ष्मी बटोरिये।

उनसे ही बात हो रही थी अभी, माणिक।

वह तो मैं समझ ही गया था।

रामबलि पाण्डेय के त्यागपत्र का नतीजा है। यह तो माणिक हमारी नयी फैक्टरी का बडा हिस्सा खा भी जाना और डकार भी नही लता।

इस बार हरिबाबू ने गजब की पटकनी दी है पाण्डेजी को।

वह कैस।

आप तो एस पूछ रह हैं जसे आपको कुछ भी नही मालूम।

सच मुझे कुछ नही मालूम। वैसे भी राजनीति मेरा क्षेत्र भी नही। कुछ बताग्रो भी।

गाव के झगडे मे रामावतार के साथ मे ज्यादातर लोग हरिबाबू के ही काले भेडिये ही तो थे। एक-दो नही पूरे नौ लोगो को मौत के घाट उतार डाला। इधर हरिबाबू ने विरोधियो अखबार वालो से हाथ मिला लिये। फिर तो यह सब होना ही था। गये दिनो प्रदेश की राजनीति, मुख्यमन्त्री पर रामबलि के बढ़ते दबदबे को देख हरिबाबू घात लगाये बैठे थे मौके की। इस बार तो पाण्डेयजी को धूल चटा दी इन्होंने।

मेरे समझ म नही आती तुम्हारी बात। अभी परसो ही तो हरिबाबू कह रहे थे रामबलि जी को किसी निगम के पद दिये जाने की सिफारिश करके आये हैं सी० एम० को।

वह भी गलत नही। वह तो इस्तीफा दिलाने का तरीका था। आश्वासनो से क्या होता है। अभी हरिबाबू छोडने वाले कहाँ है। पार्टी के विधायको से ही उन्ह पार्टी से निकाले जाने की माग खडी करवा दी है। सत्तर विधायको के दस्तखत है उस ज्ञापन पर जा मुख्यमन्त्री, हाईकमान का दिया गया है। सी० एम० भी यही चाहता है। पाण्डे की गुण्डागर्दी से वह भी चमकता है।

हरिबाबू के साथ सी० एम० के यहा रात के भोजन पर मुझे भी जाना है आज।

अच्छी बात है।

माणिक। शेग्रस की क्या हालत है।

अच्छी बिक रहा है। गये दिन के आकडा के अनुसार बाईस प्रतिशत शेग्रस तो बिक चुके है। बक से रोज शाम को पूछ लेता हू। अब तो आप हरिबाबू को कसकर पकड लो। उद्योग विभाग भी इनके पास ही है अब तो।

तुम ठीक कहते हो। वैसे भी उनकी पूरी कृपा है हम पर।

जी भरकर सीधे हैं आप। गलतफहमिया मत पालिए इन लोगो के लिए। इनकी तो सेवा करते रहिये। जहाँ चूके इन्होने नजरें बदली। तोताचश्म होते हैं यह सारे के सारे।

ऐसा मत सोचो। कम से कम अपने हरिबाबू के लिये तो नही। तुम तो देख ही रहे हो चार बडे कारखाने, मिल तो इनकी मेहरबानी से ही बने हैं।

यह काम तुम करो। मैं घर हो आता हूं। ध्यान आया घर वाली फाईल में कोई आठ-दस जापान की पार्टियों के नाम लिखें हुए हैं जो हमारे लिए एल० सी० की व्यवस्था कर सकते हैं वहां पर।

अपनी कुर्सी से उठ बाहर आ गाड़ी में बैठता हूं।

घर, चलेंगे साहब।

हां। चलो।



आपकी बात से बिल्कुल असहमत नहीं हूं। हरिबाबू अपने लिए तो वहां हैं जो पन्द्रह-बीस साल पहिले थे। आपके तो मित्र ही हैं।

चाहो तो तुम भी चलो शाम को सी० एम० के यहाँ भोजन पर।

आप ही हो आयें। वहां करूंगा भी क्या आप लोगों की बातों में।

जैसी तुम्हारी इच्छा। उद्योग भवन का क्या रहा।

मैनेजिंग डायरेक्टर मधुसूदन पाण्डेय की एक हजार अड़चनें।

पर ऐसा क्यों। रामबलि ने सब से ठीक से समझा दिया था उसे।

आपको खुश करने को कह दिया होगा।

रामबलिजी से मेरी उद्योग भवन से ही बात हुई थी।

उन्होंने साफ कह दिया था दस प्रतिशत शेयर्स पहले उनके नाम होकर पहुंच जायेंगे तब सोचना शुरू करेंगे वे।

अजीब आदमी है। जब मैंने सारी बातें मान ली थीं उनकी। फिर....

श्रेयासजी। आप भी उस पर नाराज हो रहे हो आज सड़क पर आ गया है। अब तो हरिबाबू करेंगे सारा काम।

फिर भी माणिक, मुझ पर भरोसा नहीं किया उन्होंने इसी का दुःख है।

दुःख मत करिये। आप जैसे तो नहीं थे वे।

चिन्ता जैसी कोई बात नहीं, सब हो जायेगा। साहिलाजी कहाँ हैं आज।

आज व मिल तो नहीं गई थीं। घर पर ही होंगी। बात करवाऊं उनसे।

रहने दो। बाद में कर लूंगा। अभी क्या कार्यक्रम है तुम्हारा।

आज सुबह जापान टेलेक्स भेजा था। केबल्स से सम्बन्धित मशीनों की कीमतें और कितने समय में डिलवरी दे सकते हैं जानकारी लेनी थी। बैंक के लिए एल० सी० के बारे में वहाँ दो-तीन फर्मों को टेलेक्स दे रखा है फोन भी बुक कराए हैं। आफिस में ही बैठना पड़ेगा शाम तक। जवाब लेना आवश्यक है।

यह काम तुम करो। मैं घर हो आता हूं। ध्यान आया घर वाली फाईल मे कोई आठ-दस जापान की पार्टियों के नाम लिखें हुए हैं जो हमारे लिए एल० सी० की व्यवस्था कर सकते है वहा पर।

अपनी कुर्सी से उठ बाहर आ गाडी म बैठता हू।

घर, चलेंगे साहब।

हां। चलो।



## ग्यारह

रात मे दस बजने वाले हैं। अजीब काटने वाली सर्दी पड रही है। कार मुख्यमत्री की कोठी के अहात म जा रुकती है। मेरे साथ भटक स साहिला ने भी दरवाजा खोला। बाहर खडे सुरक्षा गार्ड से बात कर दोनो पोच म आ गये हैं। दरवाजे पर तैनात सुरक्षा कमचारी पूछता है—

आप श्रेयासप्रसादजी हैं।

जी।

वह दरवाजा खोलता है। हम दोनो महमान कक्ष मे जा पहुचते ह।

आओ बैठते हैं।

हम दोनो अत्य त कीमती सोफो पर बैठ जाते हैं। हमारे यहा के टली-फोन की घण्टी बजती है। फोन उठाता हू।

जी, मैं श्रेयास। आ रहा हू।

हरिबाबू अन्दर ही हैं। वही बुलवा रहे हैं।

हम दोनो साथ लगे कमरे म घुसत ह।

आईये। श्रेयासजी। साहिलाजी कैसी हैं आप। बैठिय।

अच्छी हू।

अब तो आप प्रसन्न हैं। रामबलि से आपका पीछा छूट गया। व्यथ ही परेशान हो रहे थे आप। हमारे पर विश्वास रखिये सब काम जमा देंगे।

आपका तो पूरा आशीर्वाद है हम पर।

अजी। जो अपने हैं उनके लिये सब किया ही जाता है। कौनसी नई बात है।

मुख्यमत्रीजी यहा नहीं हैं।

अन्दर ही हैं। कुछ फाईलें निवटा कर आते ही होगें। देर रात तक काम करते हैं। दिन मे समय कहा मिलता है। सुबह से शाम तक लोगो का मिलना, सचिवालय, उदघाटन, भाषण केन्द्रीय मन्त्रियो की आवभगत मे

समय बीत जाता है। रात ही मिलती है फाईलों, घर के, व्यक्तिगत कार्यों के लिये। और साहिलाजी आपके मिल का क्या हाल है।

अच्छा चल रहा है।

मुख्यमंत्री जी नौचन्दीलालजी आ गये।

नमस्कार साहब।

आप प्रदेश के वरिष्ठ उद्योगपति हैं। यह साहिलाजी है। इनके मिल की मैनजर हैं।

नमस्ते। बैठिये आप लोग। हाँ हरिबाबू। रामबलि ने तो सारे विभागों का भट्ठा बठा दिया जो उनके पास थे। अब वन्य विभाग के अध्यक्ष बनने की रट लगा रखी है। बूढ़े हो गये पर कुछ भी नहीं समझते। कौन समझाए उनको। दिन म चार छ फोन ठोक डालत है। मैंने तो बात करना ही बन्द कर दिया है उनस।

छोड़िये भी आप रामबलि को। उन जैसे हजारों चला दिये हमने। आपको एसे भ्रष्टाचारी लोगों के बारे में सोचना भी नहीं चाहिये। पाँच-सात दिन में सब शान्त हो जायेंगे। आपने हमें भोजन पर बुलाया है कहीं भूल तो नहीं गये।

हरिबाबू। मजाक करने लगे आप तो। सामने वाली अलमारी म से कुछ सामान ले आओ।

हरिबाबू अपनी धोती सभालत उठते हैं।

आप बैठिये। मैं ले आती हू। क्या लाना है।

चलो तुम ले आओ। दो बोतल अंग्रेजी, एक स्वदेशी आशा की। हमारे नौचन्दीजी स्वदेशी का ही प्रयोग करत ह।

हरिबाबू जोर से ठहाका मारकर हँसे थे। साहिला आलमारी से दो बोतलें, ग्लासेज उठा लाई।

साहिलाजी। यह स्टीरियो भी चला दें।

जी, चलाती हू।

कमरे म पाश्चात्य सगीत धीमा-धीमा उभरने लगा था। साहिला जमीन पर बिछे मखमली कालीन पर बैठ ग्लास तैयार करने लगी।

हरिबाबू आईये हम सब उधर जमीन पर ही बैठते हैं।

आप ठीक कह रहे हैं। गद्दों पर बैठ कर पीना बड़ा औपचारिक लगता है। साहिलाजी, ऊपर ही बैठते हैं।

हम सब ऊपर पलंग पर बिछे गद्दों पर जा बैठते हैं।

साहिला ने पहिला जाम बना मुख्य जी को दिया। फिर हम दोनों को।

आप भी तो लें, साहिला जी।

नहीं। आप तो जानते हैं मैं हाथ तक नहीं लगाती।

लीजिये। पहिले मैं हाथ लगा देता हूँ।

आप समझे नहीं यह कह रही हैं आप खुद अपने हाथों से पिलायेंगे तो पी सकती हैं अन्यथा नहीं।

तो हरिबाबू। हम ही पिला देते हैं। मेजबान तो हम ही हैं।

आप रहने दें मैं ले लूँगी।

सुना आजकल तो हरिबाबू के मिल का काम देखती हैं आप।

इन्होंने मिल के सारे काम मेरे पर ही छोड़ दिये हैं। पूरा तो करना ही पड़ता है जब जिम्मेदारी ली है तो।

अच्छी बात है। समझदार लगती हो। आप तो हमसे दूर बैठी हैं। हरिबाबू जरा अन्दर जाकर भोजन की व्यवस्था की जानकारी लें। मैं साहिलाजी से बात कर रहा हूँ।

हरिबाबू बमन उठकर अंदर चले गये हैं। उन्होंने दरवाजे पर मुझे उनके साथ जाने का संकेत भी किया पर समझा नहीं मैं। फिर भी उठकर हरिबाबू के पास चला दिया।

श्यामजी आपका ही घर है। थोड़ा हरिबाबू का हाथ बँटा दें आप।

जी, देखता हूँ।

मैं कह रहा था साहिलाजी आप भी कौन सी मनेजरी के झंझट में पड़ गई। राजनीति में आईये आप। हमारे प्रदेश की तीन सीटें खाली पड़ी हैं। चुनाव सिर पर है। आप पार्टी की मेम्बर तो हैं ना।

मेम्बर नहीं हूँ। दूसरा राजनीति के बारे में मेरी खास जानकारी भी नहीं है।

आप श्रेयासजी के मिल की मैनेजर हैं हरिबाबू आपकी प्रशसा करते नही थकते आपको पैसो की कोई कमी नही। हम आपसे खुश हैं। यही राजनीति की अलिफ, ब प है। अधिकतम लोगो को प्रसन्न रखना और खुद भी आन द करना का दूसरा नाम सरल शब्दो मे राजनीति भी हो सकता है। लाओ, एक गिलास और तैयार कर दो।

लाईये। आप बडे दिलचस्प हैं। सरल शब्दो मे समझा दिया आपने तो।

गिलास को ले तेजी से गले से नीचे उतार दिया है उन्होंने।

लो, एक और। तुम्हारे हाथो से तो लगता है जी ही नही भरेगा मेरा। सबसे पहिले तो कल ही पार्टी की मेम्बर बन जाओ। फिर हाईकमान से बात कर तुम्हारे टिकट का इन्तजाम भी करवा देता हू।

पर आप तो जानते हैं चुनावो मे कितना खर्च होना है।

तुम बडी भोली हो, अरे, यह मिल वाला उठायेगा तुम्हारे सारे खर्च। चि ता मत करो। हम भी तो बैठे है।

मुझे लगा था नौचन्दीलालजी अपने नियन्त्रण म नही है।

तुम तो चुनाव लडने की ठान लो। फिर देखो सीधा केबिनेट मिनिस्टर बना डालेंगे तुमको।

आप तो बातो से आकाश म उडाये ल जा रह ह मुझे।

इधर आओ मेरे पास। आकाश मे उडा रह है तुमको। हम जो कह दगें पूरा करके ही दम लेन ह। बीरनगर की सीट हमारी पार्टी के नाम लिखी हुई समझो। वही स लडवा देते हैं। तुम भी क्या याद करोगी।

कहने नौच दीलाल बाज की भाति झपट पडे थे मुझ पर। मैं समझ भी नहीं पाई थी उनकी इच्छा को। विरोध के स्वर मे बोली थी—

आपको क्या हो गया है।

कुछ भी तो नही। राजनीति म सफल होने के कुछ जरूरी तरीके समझा रहा हू। छोटी छोटी बातें हैं जिनसे किसी को भी तुम चुनाव म हरा सकती हो। हमार क्षेत्र मे सहनशीलता, निष्ठा होना आवश्यक है।

आप बहुत परेशान कर रह हैं।

हरिबाबू से अधिक तो नही ना। उनम तो [illegible] गये हैं। हरिबाबू सब सुना रह थे [illegible] बातें। उन्ह सुनकर ही तुम्हार लिय तो पागल [illegible]।

नौचन्दी बाबू ने हाथ बढ़ा कमरे की लाईट बुझा दी थी और मैंने उनके लगातार चलते हाथों को पूरे शरीर पर महसूस किया था। हाँफते से बोले थे---

साहिला। मजाक मत समझना। हमने कह दिया है तो पत्थर की लकीर मान लो। तुम्हें चुनाव जिताना, फिर मंत्री बनाना मेरा काम है।

नौचन्दीजी, कितने चालाक हैं आप।

अभी भी तुम चालाक ही मान रही हो हमको। तुमसे पहली बार मिल हमें लगा तुममें वे सारे गुण हैं जिनसे लोग खुश होते हैं।

नौचन्दीजी ने अंधेरे में टटोलते बिजली जला दी थी। मेरे बाल सवारते बोले—

लो, जाओ। पास वाले कमरे में से दोनों को बुला लाओ। पता नहीं क्या कर रहे हैं वहां बैठे।

पास कमरे के दरवाजे को खोलकर देखा वे बैठे बातें कर रहे थे। मेरे आवाज देने पर चले आये थे। मेरे पास से निकलते हरिबाबू ने मुझे ध्यान से देखा और मुस्कराते नौचन्दीजी के पास चले गये।

जी। मैं तैयार हूँ।

यही आशा थी मुझको। हरिबाबू साहिला को कल ही मेम्बर बनवा दो पार्टी कार्यालय में जाकर।

चलो भोजन कर लो।

पास के भोजनकक्ष में जा बैठे थे। मैंने तीनों के लिये भोजन की प्लेटस तैयार कर दी उन्हें। तीनों सामान्य स्थिति में नहीं थे।

हरिबाबू। हमारा विचार गलत तो नहीं लगा ना आपको। कोई गलत बात हो तो बता देना। विचार-विमर्श, स्वस्थ आलोचना की कद्र करता हूं मैं।

नौचन्दीलालजी हमसे क्या छिपा है आपका।

तुम समझदार हो मैं जानता हूं। साहिलाजी को चुनाव लड़ लेने दो। फिर आप और मैं मिलकर दस रामबलियों से निपट लेंगे हम।

जोरदार ठहाका मार हँसे थे वे लोग।

भोजन समाप्ति के बाद नौचन्दीजी बाहर कार तक छोड़ने आये थे हमको। पूरी शालीनता के साथ दोनों हाथ जोड़कर विदा किया था। ✲

## बारह

सुबह होने वाली है। अभी हल्का अंधेरा फैला है चारों ओर। टेलीफोन की घण्टी बजती है। फोन उठाती हू।

कौन बोल रहे है इतनी सुबह।

साहिलाजी बोल रही हैं आप।

जी। कहिये।

मैं वर्मा, हरिबाबूजी का निजी सचिव बोल रहा हू। मन्त्रीजी ने कहलवाया है नौ बजे तैयार रहें। पार्टी आफिस जाना है आपको।

वर्माजी। दिन में नहीं जा सकते क्या।

मन्त्रीजी पूरे दिन व्यस्त है अपने कार्यक्रमों मे। सो पार्टी आफिस नौ बजे जाने को कह रहे है। आपकी सदस्यता का फार्म मगवा लिया था। भरकर देना है उसे।

ठीक है। मैं समय पर तैयार हो जाऊँगी। मन्त्रीजी से कहे मुझे लेते निकल जावें वे।

जी, कह दूगा।

फोन रख सोचती हू। अजीब स्थिति है जो कार्य कर रही हू उसी से थक जाती हू, समय नहीं मिलता यह नया काम और लगा दिया नौचन्दीजी ने। फिर भी बिस्तर से बाहर आ तैयारी में लग जाती हू। एक घण्टा तो कम से कम लग ही जायेगा।

सारे कामों को निबटा बाथरूम में घुसती हू। अचानक घण्टी बजती है।

कौन है भाई।

दरवाजा खोलती हू। हरिबाबू बिल्कुल तरोताजा, [illegible] लगाये, कीमती चश्मे से झांक रहे है मुझे।

आइये। आप दो मिनिट बैठें। अखबार देखिये। मैं [illegible] कर आई। कैसे और सारे कामों को पूरा कर लिया है। [illegible] आ गये।

हम मन्त्री जो ठहरे। अब तुम्हें भी मन्त्री बनना है। आदतों में सुधार लाओ। जल्दी उठना जरूरी है। कई बार तो हम सुबह पांच-छः बजे तक तो दौरे पर निकल जाते हैं। तुम तैयारी करो देर हो जायेगी।

जल्दी से स्नान कर बाथरूम से निकल आई हूं। मन्त्रीजी बैठे अखबार पढ़ते चाय पी रहे हैं। मेरी ओर देखते कहते हैं—

मुश्किल से अढ़ाई महीने बचे हैं चुनाव होने में। चौधरीजी भी पक्के पारखी हैं। एक नजर में जान लिया कितनी योग्य हो तुम। भाग्यशाली हो। वरना लोग एड़ियाँ घसीटते बूढ़े हो जाते हैं पार्टी टिकट के लिये और नहीं मिलता उनको।

सब आपकी कृपा है हरिबाबू।

हरिकृपा ही कहो। हम तो खुद हरि के भक्त हैं। ईश्वर की इच्छा के बिना एक पत्ता भी नहीं हिल सकता। लो जल्दी करो।

साड़ी बांध रही हूं। तैयार हूं मैं।

मैं कोई सहायता करूं तुम्हारी।

रहने दें। आप तो वैसे ही कृपा बनाये रखें।

कृपा का घर नाम तुम्हारा है।

आओ, चलें अब।

हां। चलें।

दोनों ड्राईंगरूम से बाहर निकल आते हैं।

इला। जा रही हूं मैं। शाम तक ही आ पाऊंगी। घर का ध्यान रखना।

जी। ठीक है।

आओ बैठो। पार्टी आफिस चलेंगे।

कार तेजी से चल दी है। हरिबाबू बैठे पीछे छूटते जा रहे आयायामों को एकटक देख जा रहे हैं। उनका एक हाथ मेरी गोद में है। मेरी ओर देखते कहते हैं—

मिल की नौकरी तुम्हारे व्यक्तित्व के सामने बहुत छोटी है। बड़ा समय गंवाया तुमने। खैर। योग की बात है। देर आयद दुरुस्त-आयद। नौकरी करने वाले बैल ज्यादा ही होते हैं। तुम्हारे जीवन का निखार यहां से यहां

तक होना चाहिये । श्रेयासजी को मुख्यमंत्रीजी को सारी योजना समझा दी थी उस दिन । उनसे कोई बात हुई ।

हां। प्रसन्न थे वे ।

क्यों नहीं होंगे । वे जानते हैं हमारी योजना को । उसके मीठे फलों की कल्पना चुटकी में कर डालते हैं । पूरे तीस लाख का खर्चा है चुनाव का । हंसते हंसते ही मान गये । वहां एक बार ही तो लगाना है । बाद में तो कई श्रेयास बाबू थैलियां लेकर घूमते दिखाई देंगे ।

हंसी-बातचीत में कार पार्टी कार्यालय के बाहर जा खड़ी हुई । दोनों बाहर निकल जाते हैं ।

चलो । खजांचीजी भी यहीं हैं

नमस्कार हरिबाबू ।

और राधावल्लभजी कैसे चल रहा है । आज यहीं रुक गये थे क्या ।

आजकल यहीं रहता हूं । घर-बार छोड़ दिया है । पार्टी आफिस से तीन सौ रुपये महीना मिल जाता है । बच्चे बड़े हो गये उनकी चिंता से मुक्त हूं ।

अच्छा है । खूब काम करो । बैठो माहिलाजी । राधावल्लभजी पार्टी ऑफिस के प्रमुख हैं । यहां का सारा काम इन्हीं के जिम्मे है । जब से मैं पार्टी का सदस्य बना हूं इन्हें इसी हालत में देखा है यहां । पुराने निष्ठावान लोगों में से हैं । कैसा भी परिवर्तन नहीं इनमें ।

हमारा क्या है हरिबाबू । आपको याद है पार्टी में मैं ही लाया था आपको । उन दिनों तो समाजवादियों का भूत चढ़ा हुआ था आप पर । देखते-देखते इतनी तरक्की कर डाली आपने । हमारे तीन नम्बर के लड़के की नौकरी के लिये कहा था आपको मैंने ।

कहा तो था । माहिलाजी का काम ले लो । इनका चुनाव पूरा कर लें । फिर आपका काम कर देंगे । इस बार ध्यान रहेगा ।

हरिबाबू । कहीं चपरासी ही लगवा देते उसको ।

आपका लड़का चपरासी की नौकरी करेगा शर्मिन्दा कर रहे हैं मुझे आप।

और क्या करेगा । पढ़ तो पाया नहीं वह । मैंने सारा समय पार्टी की सेवा में लगा दिया । बच्चे, पत्नी सब भला बुरा कहते हैं, मैं क्या कर सकता हूं । सच्चे कार्यकर्ता की भूमिका रही है मेरी ।

घबराईये मत। मन हो जायेगा। अच्छा चलते अब। आप तो साहिलाजी को आशीर्वाद दें। जनसेवा के क्षेत्र म आ रही हैं यह।

हमारे आशीर्वाद से क्या होगा। पार्टी मे ऊपर बैठे लोगो की कृपा दृष्टि चाहिये।

पहले आप बुजुर्गों का आशीर्वाद आवश्यक है।

मेरी पूरी शुभकामनाएँ हैं।

अब चलेंग। मुझे कई काम करना हैं।

मैं और हरिबाबू कार मे आ बैठते हे। सचिवालय चलेंगे।

राधावल्लभ। पुराने स्वतन्त्रता सेनानी रह हैं। सुभाषबाबू के साथ बर्मा, रगून कलकत्ता मे कई साल रह। पर समय के साथ खुद को बदल नही पाय। यही कारण है जहाँ थे वही बैठ ह आज। पार्टी की ओर से पहिले टेन सौ रुपय मिलते थे। नौबतदजी से लड-झगडकर मैंने तीन सौ रुपये करा दिय। पार्टी के पास भी पैसा कहाँ है। पार्टी ऑफिस की पुताई जमा छोटा काम बीस-पच्चीस वर्षों स नही हुआ। साल म एकाध बार यहा सब इकट्ठे होत है। सब अपनी-अपनी समस्याओ व्यक्तिगत स्वार्थों की लडाई लडकर चले जाते हैं। किसी को इसकी दुदशा का ध्यान नही। गये बार पार्टी का झण्डा फहराया जाना था। कार्यालय मे फटा-पुराना झण्डा पडा था। मैंने उसी समय नया मगवा कर दिया। आओ ऊपर चलें।

सचिवालय की लिफ्ट स चढ हरिबाबू के कार्यालय म घुसते हैं।

बैठो। साहिला। यहा से सरकार चलाते हैं हम। मुख्यमन्त्रीजी का नम्बर मिलाओ जरा।

मुख्यमन्त्रीजी हैं घर पर। क्षमा कीजिय, आप ही बोल रह हैं। हरिबाबू बात करेंगे।

नमस्कार, सरकार। साहिलाजी का फाम भरकर अभी सचिवालय पहुचे ही हैं। हा ले लूगा। कब भेजना है। अच्छा आप हो जा रह है। शाम तक घर भिजवा दूगा। अच्छा जी।

फोन बन्द कर देन ह। तुम्हारा बायोडेटा भेजना है हाईकमान को। यही समझ नही आ रहा पार्टी के लिए कब स काम कर रही हो, क्या लिखें। खैर। करेंग कुछ और आज क्या कायक्रम है तुम्हारा।

मुझे मिल जाना था। स्टाफ की मीटिंग है। श्यामबाबू भी आ रहे हैं उसमे।

चाहो तो वीरनगर चलो हमारे साथ। तुम्हारा भावी निर्वाचन क्षेत्र मे जा रहे हैं।

आप हो हो आगे अभी तो। फिर कभी चलूंगी।

नौचदीजी के साथ कोई कार्यक्रम बनाएंगे वहा का। वह अच्छा रहेगा। वहा के कार्यकर्त्ताओ नागरिको से उस रूप मे परिचय होगा तो ज्यादा प्रभावशाली रहेगा।

आप जैसा उचित समझें। मिन वाली मीटिंग मे जाना है अभी। ग्यारह बज रहे हैं।

वह सब करती रहो। पर लगातार सम्पर्क बनाये रखो। पता नही कब क्या काम हो जाये तुमसे। मेरे, नौचदीजी के साथ तो दिल्ली आना-जाना बना रहेगा तुम्हारा।

आपसे दूर और अलग कहाँ हू। चलूंगी मैं।

शाम को मिल रहो हो ना।

फोन कर दूंगी आपको।

ठीक है। अभी चलो तुम।



नमस्कार साहब। शेयर्स। अपना चालीस परसेंट का लक्ष्य तो पूरा हो चुका है। आप कहें तो पाँच परसेंट और दे दें बाजार में। हाँ। हाँ समझ गया। नहीं देंगे। मिल आ रहे हैं। आईये। यहीं हूँ मैं।

आपका काम जोरदार है। चालीस परसेंट शेयर्स बिक भी गये।

सारी योजना श्रेयासजी की है। काफी मंगवाओ। अब तो बैठना होगा। आप तो वैकल्पिक लड़ लीजिये चुनाव। सब देखा जायेगा।

दयू गी। अभी कुछ सोच नहीं पा रही मैं। यहां रख दो। तो माणिक चाय लें। देखेंगे फिर।

बाहर कार रुकने की आवाज आती है।

आईये श्रेयासजी।

साहिला बधाई हो। अभी तुम्हारे से बात करने के बाद सी० एम० साहब का फोन आया। वीरनगर से तुम्हारे नाम का निर्णय कर लिया है पार्टी हाईकमान ने।

हो गया निर्णय। बधाई हो साहिलाजी। प्रदेश की भावी मंत्री महोदया।

मैंने सी० एम० साहब से सुबह ही बात की थी। तब तो कुछ नहीं कहा उन्होंने।

अभी पन्द्रह मिनिट पहिले उनके सचिव ने बताया था उन्हें। वायरलैस सन्देश था दिल्ली से। तब ही नीचन्दलालजी ने मुझे फोन कर दिया। बहुत खुश थे वे।

खुशी की बात तो है ही। जिसके लिए उन्होंने कहा काम हो गया।

माणिक। ज्यादा खुश तो वे इस बात से है कि रामबलि पाण्डे के आदमी को मात दे दी उन्होंने। रामबलिजी पन्द्रह बीस दिनों से अपने लोगों को लेकर पड़े हुए थे देहली में। यहां भी मात दे दी पाण्डेयजी को।

रामबलिजी किसके टिकिट के लिये गये थे।

अब क्या बताऊं उनके लिये। कुख्यात तस्कर शंकरसेन की वकालत कर रहे थे वे। उसको टिकिट दिला देते तो चाँदी के साथ सी० एम० की जान को बने रहते हमेशा के लिये। इसीलिये नीचन्दाजी ज्यादा खुश थे।

यह तो सब हो गया। पर साहिलाजी तो मानस बना ही नहीं पाई हैं इसके लिये।

ऐसा कुछ नहीं। इनसे पूछकर ही किया गया है सब।

श्रीवास्तवजी। भागदौड़ का जीवन पसन्द नहीं मुझे। आर्थिक रूप से तो कोई तकलीफ है नहीं मुझे। आप ही देखिये कितनी जिम्मेदारी का काम है।

आर्थिक की कोई बात नहीं। समाज में, लोगों में आपका यश भी तो बढ़ना चाहिये। आपको जो अवसर मिला है उसका लाभ उठाना चाहिये। सी० एम०, हरिबाबू की सलाह पर मैंने तुम्हारे चुनाव का सारा खर्च उठाने का सोचा है। तीस लाख रुपये खर्च हो जायेंगे। सोचता हूं तुम सरकार में रहोगे तो हमारा प्रतिनिधित्व अपने-आप हो जायेगा। तुम्हारी सहमति, मेरे द्वारा खर्च की जिम्मेदारी ले लेने पर ही तो पूरा जोर लगाकर नौचन्दीजी टिकिट की व्यवस्था कर पाए हैं। अब उनसे थोड़ा भी कुछ कहा तो बुरा मान जायेंगे। व्यवहार में भी अच्छा नहीं लगता।

खैर, आप जैसा चाहेंगे होगा।

मेरे चाहने मात्र से ही नहीं। तुम खुद सोचो कोई गलत काम तो हो नहीं रहा। हाईकमान को सी० एम० अब दूसरे उम्मीदवार के लिए कहें यह भी उनकी प्रतिष्ठा के खिलाफ होगा। अब कुछ नहीं सोचो। मंत्री बनना है तुम्हें यही लक्ष्य रखो जीवन का।

श्रीवास्तवजी आप बड़ी जिम्मेदारी डाल रहे हैं मुझ पर। देखो क्या कर पाता हूं मैं।

कितना समझाया तुम्हें कुछ नहीं करना। चलो, नौचन्दीजी से मिल आते हैं।

पहले मालूम कर लो कोठी पर हैं कि नहीं।

माणिक। पूछो जरा।

माणिक फोन मिलाते हैं।

हलो। मुख्यमन्त्रीजी हैं। कहाँ, सचिवालय गये हैं। ठीक है।

सचिवालय गये हैं। चलो, वहीं मिल लेंगे। माणिक तुम भी चलो।

आप हो आयें। मुझे उद्योग भवन पार्सल देने जाना था। मशीनों की आयात के कागजात दिल्ली ऑफिस को भिजवाने थे। सारी औपचारिकताएँ पूरी करवा ली थीं। दो महीने कम से कम और लग जायेंगे अभी तो।

तुम उद्योग भवन जा आओ। हम दोना सी० एम० से मिल आते है। उनका मार्गदर्शन भी तो लेना है। अब आगे के लिये क्या और कैसे करना है।

कार्यालय से बाहर निकल आते हैं।

अच्छा मालिक शाम को फोन पर बात करना मुझसे।

जी अवश्य।

मैं चलता हू। 

रामवलि पाण्डेय जिसके टिकट के लिये गये थे उसके समर्थक लोगों की भीड़ है। दो तीन दिन राजधानी में रहेंगे यह लोग। फिर अपने गावों को लौट जायेंगे। मौज मस्ती के लिये आये हुए हैं। साहिला का टिकट पक्का हो गया है।

आगे के लिये क्या आदेश हैं।

तैयारी करें आप। साहिलाजी के कुछ अच्छे फोटोज तैयार करवायें। दो चार प्रेस कान्फ्रेंस कर डालें। आज साहिला का नाम, वीरनगर के प्रत्याशी के रूप में परिवर्तन पार्टी की ओर से समाचार पत्रों में भेज रहे हैं हम।

बहुत अच्छा है। जैसा आपका आदेश।

श्रेयामजी। उधर मेरे सचिव को कह दें कि हरिबाबू को बुलवा लें। कुछ देर आप उधर ही बैठें।

ठीक है। हरिबाबू के लिये कह देता हूं उन्हें।

श्रेयामजी हमारे बीच से उठ बाहर चले गये हैं। अपनी घूमने वाली कुर्सी पर लापरवाही से बाँहें पसारते, मुस्कराते गोविन्दजी बोले—

देखो साहिला तुम्हारा टिकट पक्का करा दिया हमने। अब चुनाव में जुट जाओ। ज्यादा समय इन दिनों चुनाव, उसकी रणनीति, अपने क्षेत्र के कार्यकर्ताओं, लोगों से मिलने में लगाओ। श्रेयाम बाबू की बैसाखियों को छोड़ दो। यह लोग तो व्यवसायी वर्ग के हैं। जब तक तुमसे, सरकार में इनका काम निकलता रहेगा मक्खियों की तरह मण्डराते रहेंगे। इन लोगों की अधिक चिंता नहीं करनी चाहिये। मिल की मैनेजरी का काम भी छोड़ दो। राजनीति और नौकरी दोनों काम साथ नहीं चल सकते।

अभी चुनाव हो जाएँ। बाद में छोड़ दूंगी।

चुनाव से क्या होता है।

अच्छा नहीं लगता अभी। श्रेयामजी भी गलत सोचने लगेंगे मेरे लिये।

खैर। मेरे कहने का मतलब है तुम्हारा सारा ध्यान चुनाव पर ही रहना चाहिये बाकी सारे काम गौण मानकर चलो और लगातार मेरे हरिबाबू के साथ सम्पर्क बनाये रखो। वीरनगर चुनाव का हरिबाबू को प्रभारी बनाया है। मैंने, तुम दोनों में आपसी समझ भी है, दूसरा हरिबाबू वहाँ के कार्यकर्ताओं को भली प्रकार से जानते भी हैं। तुम्हारे चुनाव क्षेत्र में मुस्लिम मतदाताओं की संख्या ज्यादा है। बस मतदाताओं की हमारी पार्टी के प्रति पूरी

निष्ठा है। दो-एक बार मैं भी आ जाऊँगा। वहाँ सारा काम तुम्हें ही करना होगा। कुछ दिन वीरनगर में ही रहो तो ज्यादा अच्छा रहेगा।

सी० एम० साहब। अधिक दिन तो रहना कठिन होगा मेरे लिये।

क्या इसमें क्या परेशानी है।

मेरी लड़की इला भी बड़ी हो गई है। अधिक दिन अकेली नहीं छोड़ सकती उसे।

तुम्हारे लड़की भी है। मुझे नहीं मालूम। तुम्हारे पति क्या करते हैं।

रहने दीजिये इस बात को। वह एक अलग कहानी है जिसके लिये अब मैं कुछ भी नहीं कहना चाहती। जो बीत गई सो बात गई ही मान लें आप।

जैसा तुम ठीक समझो करो। कितनी उम्र की है वह।

सोलह-सत्रह साल की हुई है अभी।

बच्ची ही है अभी तो।

हाँ वह तो है फिर भी मुझे बड़ी चिंता रहती है उसकी।

स्वाभाविक है। माँ जो हो उसकी। मैं तो समझता था अविवाहित ही हो तुम। इतनी बड़ी लड़की की माँ कहीं से भी नहीं लगती हो। खूब ताजा हो अभी तो तुम एकदम गुलाब की तरह।

मजाक खूब करते हैं आप।

बिल्कुल नहीं। तुम्हारे गुलाबों को छूकर, उसकी खुशबू को सूँघकर ही तो कह रहा हूँ मैं। उस दिन तो पागल ही कर दिया तुमने। उस दिन का नशा भी उतरा नहीं है। जादू ही कर डाला है तुमने।

यों ही प्रशंसा कर रहे हैं आप तो। ऐसा तो कुछ भी नहीं है मेरे में।

यही तो विशेषता है तुम्हारी। तुम्हें अपने रूप-लावण्य का ही पता नहीं है। अजीब सादगी है तुम्हारी भी।

आवश्यकता से अधिक मेहरबान हो रहे हैं।

अच्छे सहयोगियों के साथ ऐसा सोचना गलत भी नहीं। इस सब में तुम्हारे गुणों की प्रशंसा ही अधिक है। हाँ, याद आया आज शाम पार्टी के दफ्तर में वीरनगर के कार्यकर्ताओं की एक मीटिंग रखी है। उसमें तुम्हें आना है। सबसे परिचय कर लो। हरिबाबू ने बुलवा लिया था उन्हें।

कितनी बजे पहुचना है वहा।

सात बजे के आसपास पहुच जाना। मैं आठ तक ही पहुच पाऊगा। क्योंकि शाम को सात बजे राज्यपाल जी के यहा जरूरी बातचीत के लिये जाना है। हरिबाबू वहाँ होंगे ही। कोई असुविधा नही होगी तुम्हे। जमुना भाई के खादी भण्डार से कुछ नई साड़िया ले लना। अब जीवन का सारा तरीका बदलना होगा तुम्हे।

वह सब कर लूगी म।

फिर मुझे आज्ञा हो अभी। घर पर इला को तेज बुखार है। वह कह रही थी दिन म उसके साथ ही रहू मैं। शाम को पार्टी दफ्तर पहुच ही जाऊगी।

खुलकर काम करो। तुम्हारे सामने बड़ी बडी जिम्मेदारिया हैं। मेरी शुभकामनाएँ। इला का ध्यान रखना।

अच्छा नमस्कार।

तुम घर का काम देखो।



## पन्द्रह

आज पार्टी कार्यालय में कार्यकर्ताओं, हरिबाबू के खास लोगों, असंतुष्ट विधायकों का मजमा लगा हुआ है। सारे लोग ऊँची आवाज में बहस कर रहे हैं। राधावल्लभजी, पार्टी कार्यालय के प्रभारी सीढ़ियों के पास मूढ़े पर बैठ अखबार पढ़ने में व्यस्त हैं। उन्हें पास के बड़े कमरे में हो रही चर्चाओं का कैसा भी ध्यान नहीं है और न ही उनको कैसी भी रुचि है उसमें। तटस्थ भाव को सरलता से उनके चेहरे पर पढ़ा जा सकता है। हमारी गाड़ी पोच में जा रुकती है।

आईये। साहिलाजी।

श्रेयासजी, हरिबाबू, मुझे देख वहां कार्यकर्ताओं में उत्सुकता होती है।

आईये। श्रेयासजी।

और कैसे हाल हैं भाई कब आये आप लोग।

करीब चार बजे पहुंच गये थे। सुबह ग्यारह बजे तो फोन किया था आपने।

करीम भाई, रघुनाथ चाचा, मोहसिन भाई सब आ गये हैं ना।

मोहसिन भाई वहां नहीं थे। बाकी सब आगये हैं। हरिबाबू आपकी एक आवाज पर पूरा वीरनगर यहां आ सकता है।

आपसे मिलिये। साहिलाजी हैं आप। वीरनगर आपके क्षेत्र की प्रतिनिधि होंगी यह। आप चुनाव में जिता दीजिये ट हैं। वाकी मिनिस्टर बनाने की जिम्मेदारी मुझ पर छोड़ दें। आपके क्षेत्र से पार्टी के कई लोग आये चले गये में भी तो कोई बन नहीं पाया। इस बार आपके क्षेत्र का ही मिनिस्टर बनेगा।

हरिबाबू। आईये अन्दर चलकर बैठते हैं।

सारे लोग अन्दर जा बैठते हैं। मेरे पास हरिबाबू बैठते हैं। हरिबाबू हाथ के इशारे से सबको चुप होने को कहते हैं। फिर स्वयं खड़े होकर कहते हैं।

प्रिय साथियो,

आप लोगों में पार्टी के प्रति जो निष्ठा और उत्साह है उसकी इज्जत करता हू मैं। मेरे छोटे से सन्देश पर चलकर यहाँ पहुच, आप पर गर्व है मुझे। आपके क्षेत्र से चुनाव के लिये साहिलाजी को टिकिट दिया गया है। इन्होंने समाज सेवा के क्षेत्र में जितने काम किये हैं उनको शब्दों में नहीं कहा जा सकता। इस समय प्रदेश के बड़े कपड़ा मिल श्रेयास सूटिंग्स की मनेजर हैं यह। आप लगातार सी० एम० साहब से जनसेवा के क्षेत्र में आने के लिये कहती रही हैं। मुख्यमन्त्रीजी ने इनकी लगन, निष्ठा से प्रभावित होकर प्रयास किया और टिकिट दिलाया। आपसे मेरी प्रार्थना है आने वाले चुनाव में इन्हें भारी बहुमत से जिता कर विधानसभा में भेजें। आपके क्षेत्र में साहिलाजी चाहती हैं अधिक से अधिक उद्योग लगाये जायें जिससे आपका वीरनगर औद्योगिक क्रान्ति की दौड़ में पीछे नहीं रहे।

तालियों की गड़गड़ाहट के बीच हरिबाबू मुझे दो शब्द कहने को कहते हैं।

हरिबाबू आपने कह दिया बहुत है। मैं क्या कहू अब।

नहीं। कहो। आप भी कुछ तो बोलिये।

अपने ही स्थान पर खड़ी होती हू। कुछ भी कहने जैसी स्थिति में नहीं हू। फिर भी हिम्मत कर कहती हू—

प्रिय भाईयो, आदरणीय हरिबाबूजी, वैसे राजनीति मेरा क्षेत्र नहीं है लेकिन समाज के कमजोर वर्ग की समस्याओं को जितना जल्दी सुलझाया जाय मेरी हार्दिक इच्छा रहती है। मुझे लगता है इस काम के लिये जब तक हम सरकार में शामिल नहीं होते उसका हल नहीं निकाला जा सकता। आपके क्षेत्र में पानी की कोई समस्या नहीं है। राज्य सरकार ने आपके वीरनगर में किसी प्रकार के उद्योग लगाने के लिये कभी नहीं सोचा। मैं चाहती हू वीरनगर प्रान्त का बड़ा औद्योगिक केन्द्र बने। श्रेयास सूटिंग्स के मालिक श्रेयास बाबू यहीं बैठे हैं मैं उनसे प्रार्थना करती हू कि कवल्स का बहुत बड़ा कारखाना जो शुरू करने जा रहे हैं उसे वीरनगर में ही लगायें जिससे वहा के लोगों को अधिक से अधिक रोजगार मुहैया कराया जाकर उनके जीवन में हम खुशहाली ला सकें।

तालियों की गड़गड़ाहट होती है। थोड़ा रुक कर अपनी बात जारी रखती हू—

मुख्यमन्त्रीजी, हरिबाबूजी चाहते हैं मैं आपके क्षेत्र से चुनाव लडूं। इस पर मुझे हार्दिक प्रसन्नता है। आवश्यकता है आप, वीरनगर के सभी नागरिक जो हमारी पार्टी को हमेशा सहयोग देते आये हैं वैसा ही प्रेम बनाये रखें और पार्टी की अच्छी छवि आपने बना रखी है उसमें चार चांद लगाएं। आपको इस समय मैं इतना ही कहना चाहती हूं। आपके साथ हमेशा मिलना-जुलना बना रहेगा। आपका सहयोग, आशीर्वाद मिलता रहेगा। मेरा विश्वास है। धन्यवाद।

मेरे भाषण की समाप्ति पर फिर जोरदार तालियाँ बजाई गई। उपस्थित लोग आपस में मेरे भाषण की प्रशंसा कर रहे थे। वीरनगर के पार्टी मुखिया ने खड़े होकर मुझे हरिबाबू को सहयोग का आश्वासन दिया। सब लोगों के लिये चाय-नाश्ते की व्यवस्था थी। उसके बाद हम तीनों उठकर बाहर निकल जाते हैं। किसी ने मुझे चलते रोककर पूछा—

साहिलाजी वीरनगर कब पधार रही हैं।

यह तो आप बताईये कब बुला रहे हैं आप।

हरिबाबू जी, साहिलाजी, को लेकर वीरनगर कब आ रहे हैं।

आप कहते हैं तो मैं आ जाऊँगा। पर साहिलाजी को आप खुद लिवा ले जाएँ वह अच्छा रहेगा। आपके क्षेत्र की उम्मीदवार हैं आपका पूरा अधिकार है उन पर।

वह तो सही कह रहे हैं आप। पर चुनाव अभियान के मुहूत पर आना ही होगा।

मुहूत पर तो भाई रघुनाथजी मुख्यमन्त्रीजी भी आयेंगे। वह चिन्ता नहीं करें आप। अच्छा अभी हम लोग चलेंगे। सी० एम० साहब के जाना है। वहां भी एक मीटिंग रखी है। वीरनगर जल्दी ही आयेंगे।

हरिबाबू। नमस्कार।

अच्छा, चलते हैं।

☼

## सोलह

हमारी कार मुख्यमन्त्रीजी के निवास पर जा रुकती। सुरक्षा कर्मचारियों को कह कर तीनों मेहमान कक्ष में जा बैठते हैं। हरिबाबू हमारे बीच से उठ कर अन्दर चले जाते हैं। कुछ समय बाद नीचे दीजी, हरिबाबू लौटते हैं। मैं और श्रेयासजी उनके सम्मान में खड़े हो जाते हैं।

बैठिये, आप लोग। क्षमा करना राज्यपालजी के यहां अधिक समय लग गया इसलिए पार्टी दफ्तर नहीं आ सका। वीरनगर के लोगों से आप लोगों की बातचीत हो गई।

जी हां। वहां के लोग अच्छे लगे। उनमें पार्टी के लिये पूरी निष्ठा है।

होगी क्यों नहीं। हरिबाबू के पढ़ाये हुए लोग हैं सारे। यह अवसर वहाँ जाते भी रहते हैं। श्रेयासजी आपके काम की प्रगति कैसी है।

अच्छी है। मशीनों के आर्डर्स दे दिये हैं। बाजार में जारी किये सारे शेयर्स भी बिक गये। जमीन का मामला अभी पूरा नहीं हुआ है। उस क्षेत्र के लोग विरोध कर रहे हैं कि वहां फैक्टरी नहीं लगाई जाये।

हां मेरे पास भी बड़ी शिकायतें आई हैं। पर मैं भी यों ही देख रहा था। हरिबाबू इनकी जमीन वाली समस्या को भी देखिये जरा।

वह तो कठिन लगता है मुझे। श्रेयासजी एक काम क्यों नहीं करें आप। आपका केबल्स का कारखाना वीरनगर में ही क्यों नहीं लगा लेते। वहां सब तरह की सुविधाएँ हैं। राज्य सरकार वहां कारखाना लगाने पर अनुदान भी देगी आपको।

वह तो सही है। लेकिन दूर पड़ जायेगा। शहर जैसी सुविधाएँ तो है नहीं वहां।

आपके कारखाने के लोग ही तो रहेंगे। सी० एम० साहब के आशीर्वाद से कौड़ियों में जमीन भी मिल जायेगी वहां पर।

हरिबाबू आपकी बात से सहमत हूं मैं। उस क्षेत्र के औद्योगिक विकास के लिये जरूरी भी है। आप तो श्रेयांसजी वहीं का मानस बना लें। सरकार

की ओर से जो भी सहायता बन पड़ेगी पूरी करवायेंगे। इस बात को आप साहिलाजी के चुनाव को ध्यान में रखकर भी सोचें। जमीन सरकार की ओर से ही दिलवा देंगे आप। बोलिये और क्या चाहते हैं हमसे आप।

आपका आदेश है। पर मुझे कुछ समझ नहीं आ रहा।

समझ में नहीं आने जैसी कोई बात नहीं है। साहिलाजी के चुनाव क्षेत्र के विकास के लिये इतना तो आप कर ही सकते हैं। पार्टी कार्यालय की मीटिंग में साहिलाजी ने आपको सम्बोधित करते हुए नये कारखाने को वहां लगाने की घोषणा भी कर दी थी।

मुझे स्वीकार है। कोई परेशानियाँ आयें तो आपको ही संभालनी होंगी।

आप किसी प्रकार की चिंता नहीं करें। हरिबाबू आप जितना जल्दी सम्भव हो इनकी आवश्यकतानुसार जमीन की व्यवस्था करा दें।

जी। मैं देख लूंगा।

हरिबाबू। आपका विभाग के अधिकारी पूरा सहयोग नहीं कर रहे।

धैर्य रखिये थोड़ा। वहाँ के मनेजिंग डायरेक्टर को बदलने के लिए सी० एम० साहब से कह भी चुका हूं। जैसे ही उसका तबादला होगा सारी समस्याएँ हल हो जायेंगी।

आपने मुझे कई चिंताओं से मुक्त कर दिया है।

वह तो हमारा कर्त्तव्य है। प्रदेश की प्रगति में आप उद्योगपतियों का सहयोग भी तो हम चाहते हैं। यही क्या कम है हमारी बात रखकर आप हमारा सम्मान ही बढ़ा देते हैं। सी० एम० साहब वीरनगर कब चलने का सोचा है आपने। साहिलाजी के चुनाव अभियान का मुहूर्त भी करना है।

चले चलेंगे। आप श्रेयासजी पहले तैयारियाँ तो कर लें। आप जब सकेत करेंगे चल चलेंगे।

साहिलाजी के चित्र के साथ फोटोज वाले पोस्टर्स भी आज कल में छपकर आने वाले हैं। बड़े बैनर्स बनाने वाले ठेकेदार को कह दिया है। वह सीधे वीरनगर मोहसिनजी के यहां पहुंचवा देगा। प्रेस में इनका जीवन परिचय, पार्टी में की गई सेवाओं के एक-एक पेज के विज्ञापन सभी समाचार पत्रों को भेज जा चुके हैं। पूरे समय राज्य प्रकाशित किये जायेंगे। साहिलाजी आप द्वारा की गई प्रेस कांफ्रेंस के समाचार देख लिये न मन। अच्छा बोली हैं

आप। कुछ और खुलकर, पूरे आत्मविश्वास के साथ अपनी बात कहें। सारे पत्रों ने अच्छा कवरेज दिया है। कल देहली से पार्टी प्रभारी महामन्त्रीजी भी आ रहे हैं। उनसे भी साहिलाजी को मिलवाना है। मेरे पर उनका पूरा स्नेह है। हम दो कोई दो साल तक स्वतन्त्रता आन्दोलन के समय जेल मे साथ-साथ ही थे। उस प्रेम को आज भी वैसा ही बनाये हुए हैं।

नौचन्दीबाबूजी आपका प्रताप कहा नही फैला है। अच्छी तरह मालूम है हम। पी० एम० हाऊस मे ज्यादातर लोग आपको नजदीक से जानते हैं। इससे बडी बात हो भी क्या सकती है।

अजी, पी० एम० साहब की क्या कहू। जब मैं हाईकमान मे था अक्सर बुला लिया करते घण्टो बैठे विभिन्न राज्यो पर चर्चा किया करते। मेरे पर बडा विश्वास है उनका। गये बार अपने राज्य मे मुख्यमन्त्री किसे बनायें समस्या खडी हो गई थी। कहने लगे नौचन्दी बाबू आप ही सभाले मुझे कुछ समझ मे नही आ रहा। मैंने भी हसते-हसते जिम्मेदारी उठा ली। हरिबाबू थकान अनुभव हो रही है। अन्दर जाकर व्यवस्था करो। हम आ ही रहे है। साहिला तुम भी हाथ बटा दो जरा हरिबाबू का। तो श्रेयासजी सब सोच लिया ना आपने।

जी हा। सोचना क्या है। आपका आदेश सिर आखो पर रखकर चलता हू मैं तो।

फिर ऐसा करो एक बार वीरनगर हो आओ हरिबाबू के साथ। वहा जमीन आदि देख आओ। मुझे खुशी है। सब शुभ ही होगा। आपके काम की एक मुख्य बात और बता दें। आपकी कम्पनी के उत्पादन का बडा हिस्सा राज्य सरकार ही खरीद लेगी। हम कह देंगे विभिन्न विभागो को। अब तो प्रसन्न हैं आप। आपको मार्केट ढूढने की परेशानी भी नही करनी होगी।

आपने तो मेरे मुंह की बात छीन ली। बडे कृपालु हैं आप।

हमने उद्योग नही लगाये तो क्या आपकी परेशानियो को तो भली प्रकार समझते हैं हम। आप लोगो की परेशानी, असुविधाओ के लिए हम पहले से ही चिन्ता रहती है। आओ अन्दर चलें। वही बैठकर साहिलाजी के चुनाव की रणनीति पर विचार कर लेंगे।

हम दोनो उठ मुख्यमन्त्री के कमरे मे जा बैठते हैं। उधर हरिबाबू, साहिला के भोजन-पानी की पूरी व्यवस्था कर डाली है।

लो साहिला हमारी ओर से पियो आज तुम।

आप लीजिए ना।

नहीं। पहले तुम लो। हमारे मन्त्रीमण्डल की भावी मन्त्री तुम्हीं हो। आप लें श्रेयासजी और हरियाबू यह आपका ग्लास। आज तो जमकर पियो आप लोग। बहुत प्रसन्न हूं आज। साहिला जी की प्रेस कान्फ्रेंस में इन्होंने वीरनगर क्षेत्र के विकास, वहां के लोगों की स्थिति को सुधारने के लिये जो भी कहा पढ़कर भला लगा मुझे। इनमें नेतृत्व के सारे गुण हैं। मुझे आशा है सारे कामों की जिम्मेदारी से पूरा कर लेंगी यह।

नीच दो बाबूजी। बाकी दो निर्वाचन क्षेत्रों के लिये पार्टी हाईकमान कितना पैसा भेज रहा है।

हरियाबू। पार्टी हाईकमान कुछ भी नहीं दे पायेगा। आपको हम ही सारी व्यवस्था करनी होगी। वहाँ कौन सा रुपया रखा हुआ है। पी० एम० हाऊस से गये दिना बात हो गई थी मेरी। दो उम्मीदवारों के लिये थोड़ा बहुत तो कर दिया है मैंने और भी हो जायेगा। धैर्य रखिये। आप समय बलवान होता है। उनका भी कुछ तो होगा ही। श्रेयासजी जैसे और भी कई लोग हैं मेरी नजर में। चिन्ता मत करो। लो साहिला एक ग्लास और बना दो हमारे लिये।

लाईये। मुझे दें।

लाओ। क्या ग्लास बनाया है तुमने। मेरे पास आकर बैठ जाओ। तुम पास होती हो दिमाग तेजी से काम करने लगता है। सारे शरीर में बिजली सी दौड़ जाती है।

कहते नीच दो जा मेरी गले में बाहें डाल दी। उन्हें हरियाबू, श्रेयासजी का ध्यान ही नहीं रहा। मेरे सकोच को समझते बोले—

साहिला। यह दोनों हमसे अलग लोग तो हैं नहीं। अपने घर के ही लोग हैं। लो एक ग्लास और बना दो फिर आज का राशन पूरा हो जायेगा हमारा।

यह लीजिये।

लाओ, लाओ।

मेरे ग्लास थाम हाथ को दोनों हाथों में दबा पीने लगे। फिर एक हाथ का बोझ मेरे कन्धे वक्षस्थल तक ले आये। बोले—

कितनी कोमल, चन्दा सी देह है तुम्हारी। हरिबाबू कभी छूकर तो देखो शरीर को। पूरे शरीर में आग लग जावेगी तुम्हारे। साहिला हम तो हिल भी नही सकते इतनी पिला दी तुमने। तुम ही पास आ जाओ ना।

मेरी ओर झुकते मेरे कंधे पर अपने चेहरे को रख दिया था। लगातार चुम्बन देते रहे।

सारे दिन सरकार के कामो से जी घबरा जाता है। सुबह उठने से सोने तक रोज एक सी जिन्दगी। सो खाना खाएँ अब।

उनके हाथ शरीर उन पर हुए शराब के प्रभाव के कारण उनके वश में नही थे। पीछे लगी मसनद पर पसर जाते हैं।

आप भोजन तो करिये।

नही। कौन सा भोजन। पीने के बाद भी कोई भोजन करना है क्या। हम भूख नही है। आप लोग करें।

हरिबाबू, मैं श्रेयासजी धीरे-धीरे भोजन करने लगे हैं। उधर नीचन्दी बाबू मसनद पर लेटे-लेटे ही खर्राटे भरने लगते है।

हरिबाबू कितना समय हो गया।

साढे ग्यारह बज रहे हैं।

अब चलना चाहिये।

ठहरिये श्रेयासजी। नीचन्दीजी को उनके बेडरूम में सुला आते है।

हरिबाबू और श्रेयासजी मिलकर नीचन्दीजी को सहारा दे उठाकर पास के कमरे में जा सुला आते हैं।

हरिबाबू। नीचन्दीजी का परिवार यहा नही रहता है क्या।

परिवार में दो लडकिया है। उनकी शादी कर ही चुके है। वे ससुराल मे रहती हैं। एक लडका विदेश में व्यवसाय करता है। साल में कभी एक-दो बार मुश्किल से यहा आता है। उसने वहा शादी कर ली है। वही प्रसन्न है वह। इस प्रकार नीचन्दी बाबूजी समझो अकेले ही रहते है। इनके लडके का लम्बा-चौडा कारोबार है विदेश में। उसी में लगा रहता है वह। आईये, अब हम चल सकते है।

तीनो बाहर आ कार में बैठते हैं। तेज सर्दी की वजह से सुरक्षा कर्मचारियो ने दरवाजे के पास छोटा सा अलाव जला रखा है और बैठे ताप रहे हैं।



# सत्रह

मुख्यमन्त्री निवास से कारों, सुरक्षाकर्मियों, पीछे पत्रकारों की गाड़ियों का काफिला वीरनगर की ओर चल पड़ा था। मुख्यमन्त्री नीचन्दीजी और मैं एक ही कार मे थे। आगे पीछे कुल मिलाकर कोई पन्द्रह सोलह गाड़िया थी। नीचन्दीजी खूब प्रसन्न थे। नगर के प्रमुख मार्गों जहां से हमारी गाड़िया निकल रही थी। आवागमन को बिल्कुल रोक लिया गया था। तेज गति से गाड़ियो का काफिला जा रहा था। नीचन्दीजी बोले—

हरिबाबू, श्रेयासजी तीन दिन से वीरनगर म पड़ाव डाले पड़े है। हरिबाबू ने वहाँ के नागरिको के साथ मिलकर श्रेयासजी के कारखाने की जमीन का काम करवा दिया था। तुम्हारे कारण ही वीरनगर म श्रेयासजी केबल्स वाला कारखाना लगाने को तैयार हो गये। वरना उस दिन जो बातें हुई थी बेमन से ही हा-ना कर रहे थे वे।

आपने भी कितने कम समय म सरकार की ओर से जमीन दिलवा दी उनको। यहाँ शहर मे जिस जमीन को श्रेयास बाबू ले रहे थे कई प्रकार की दिक्कतें और झंझट थे उसमे। मैं समझती हू अभी चार-छ महीने तक तो जमीन नही ले पाते वे। आपने तो कौडियो के भाव दिलवा दी उनको।

करते भी क्या। तुम्हारे लिये जितना भी कर पायें कम ही लगता है मुझको। तुम्हारे विधानसभा म आ जाने से मुझे बडी सहायता मिल जायेगी। तुम मेरी शक्ति बनो। फिर देखो कितनी सहजता से पार्टी के अन्दर और बाहर के विरोधियो से निपट लेता हू मैं। यह देखो इस गांव से ही वीरनगर विधान सभा क्षेत्र प्रारम्भ हो जाता है।

कार की खिड़की से बाहर झाककर देखती हू। सड़क के दोनो ओर हाथ जोड़े मेरे और नीचन्दीजी के बड़े रंगीन पोस्टर, सड़क के दोनो ओर से बांधे गये बड़े-बड़े बैनर हवा म झूल रहे है। कारों का काफिला कुछ धीमा पड़ता है। नगर म घुसते ही सड़क के दोनो ओर खड़े नागरिक नीचन्दी बाबू अमर रहे-अमर रहे के गगनभेदी नारे लगाने लगते है। कुछ आगे वन विभाग द्वार पर लोगों ने गाड़ी रोक ली है। नीचन्दीजी कार से बाहर निकलते है। मुझे भी

बाहर मान का सजन करते हैं। नागरिकों ने मुख्यमन्त्री को मालाओं से लाद दिया है। कुछ ने मेरे हाथों में भी मालाएँ दी हैं। नौकरों बाबू कहते हैं--

मोहसिन भाई। आप साहिलाजी हैं। इधर क्षेत्र से पार्टी ने इनको विधान सभा का टिकट दिया है।

जी। हुजूर। हरिबाबू ने बताया यहाँ के लोगों को। सेठ श्यामजी भी यहीं हैं। साहिलाजी को इधर टिकट दिया उधर इतना बड़ा कारखाना भी लग रहा है हमारे यहाँ। इनके आ जाने से तो हमारे क्षेत्र की तरक्की होनी हुम लग गया है।

यहाँ से साहिलाजी ने लम्बी चौड़ी योजनाएँ आपके बारनगर के लिए मेरे सामने रख दी हैं। आप लोगों के विकास में इनकी बड़ी दिलचस्पी है। आपका काम है जोरदार वोटों से जिताएँ इनको।

हम तो आपके हुक्म के तावेदार हैं। जब से चुनाव शुरू हुए हैं आपकी पार्टी का आदमी जीतता रहेगा।

चलो। डाक बंगले चलकर बैठेंगे। मीटिंग कितने बजे रखी है।

मीटिंग तो ग्यारह बजे होगी। उसके पहिले तो फैक्ट्री का शिलान्यास करना है आपको। लो हरिबाबू, श्यामजी भी आ गये।

नमस्कार, मुख्यमन्त्री साहब।

नमस्कार भाई। और सब तैयारियाँ हो गईं।

सब काम पूरा हो गया। मैं जरा पास के गाँव वालों से मिलने चला गया था। साहिलाजी के बैनर्स, पोस्टर्स पहुँचे हैं या नहीं जानकारी लेने चला गया था। आईये डाक बंगले चलकर बैठते हैं। मोहसिन भाई मेरी गाड़ी में बैठ आप।

गाड़ियों का काफिला डाक बंगले की ओर चल पड़ता है।

हरिबाबू कैसा माहौल है यहाँ का।

वैसे तो ठीक है। पर उधर गाँवों में रामबलि पाण्डेय के लोग भी डेरा डालकर पड़े हैं। उनसे भी मिला था। कह रहे थे पाण्डेयजी ने साहिलाजी के प्रचार कार्य के लिये भिजवाया है उनको।

उन लोगों से सावधान रहना। धूर्त और बदमाश लोग हैं सारे के सारे। कौन-कौन लोग थे।

ग्रौर तो खास नही। रामावतार खुद भी पडाव डाले पडा है। चुनाव के समय गडबड जरूर करेगा वह।

उसकी चिन्ता मत करो। गाँव वाले हत्याकाण्ड मे मुख्य नाम है उसका। चुनावो तक के लिये ग्र दर करवा देते है उसको। मजिस्ट्रेट से कहलवा देना रिमाण्ड पर ही रख उसे। जमानत भी मत होने दो। फिर देखते हैं क्या कर पाते हैं उनके लोग। उसके दूसरे लोग गडबड करें तो एक सौ इक्यावन मे सबको ब द करवा दो।

तब ही काम चलेगा। इन लोगो का भरोसा नही कभी भी बलवा करवा सकते है गावो म।

सब समझ रहा हू तुम्हारी बात।

गाडियो का काफिला डाक बगले परिसर म जा रुकता है। वहाँ उपस्थित नागरिक पुलिस, कर्मचारी सतर्क हो जाते है। मुख्यमत्री जी की जय-जयकार होने लगती है। श्यामबाबू के साथ मानिक हाथ मे बडी बडी मालाएँ लेकर खडे हैं। श्यामबाबू सीढियाँ उतर आगे आते हैं। पहले मुख्यमत्री जी को माला पहिनाते है फिर मुझे बडा सा गुलदस्ता भेंट करते हैं। डाक बगले की बाहरी दीवारो पर मेरे, नौचन्दीजी के बडे-बडे चित्र, पोस्टर्स, बैनर्स लगे हुए हैं। गाव के प्रमुख जनप्रतिनिधि लोग वहा एकत्रित हैं। एक ग्रोर से नारो की ग्रावाज बुलद होती है--माहिलादेवी जिन्दाबाद जिन्दाबाद हमारी नेता - माहिला देवी।

ग्राग्रो ग्र दर चलकर बैठते हैं। मोहसिन भाई, रघुनाथजी ग्राप भी ग्र दर चले।

हम सब लोग बडे से मेहमान कक्ष म रखे सोफो पर जा बैठते है। मुख्यमत्रीजी ने ग्रपना चश्मा उतार धोती की लाग स साफ करने लगते है। मोहसिन भाइ जो इस क्षेत्र के कर्मठ कार्यकर्ता हैं उनकी ओर देखते पूछते हैं--

रामवलि के कितने लोग आये हुए है यहाँ ग्रब तक।

कोई पच्चीस-तीस सौ लोग तो होंगे ही साहब।

उन लोगो की किस प्रकार की गतिविधियाँ चल रही हैं। तोडफोड तो नही कर रहे है लोग।

तोडफोड तो नहीं कर रहे पर निदलीय उम्मीदवार के प्रचार म लगे हुए हैं। गाँव वालो को डरा धमका रहे हैं। दिन-रात जीपो म बन्दूकें लिए दम

गाव से उस गाव तक घूमते रहते हैं। साहिला जी के बैनर रात म तोड देते हैं। इनके खिलाफ दीवारो पर बेहूदा नारे लिख गये है।

अफसोस की बात है। रामबलि खुद भी आये है कभी गये दिना मे इधर।

नही साहब। उनका तो नही देखा हमने। शायद व सारी बातचीत उनके भतीज और शक्करसेन स फोन पर ही करते रहने है।

समझा। बाहर स एस० पी० साहब को बुलवाओ जरा।

मोहमिन जी खडे हो बाहर निकलते हैं। एस० पी० कमरे म प्रवेश करते है। नौच दी बाबू उन्ह पास बैठा को कहने है।

दयाल साहब। इस क्षत्र म कुख्यात तस्कर शक्करसेन के लोग अपना पडाव डाल पड ह। उन सब पर बसे ही कई मुकदमे चल रहे हैं। उन सबको चुनाव होने तक जेल में डलवा दें। कुछ बच जाये उन्ह एक सौ इक्यावन म बन्द करवा दें।

यस सर। अभी बीरनगर का एक चक्कर लगाकर आया हू। आप जिन लोगो के लिये कह रहे है सबको पहिचान लिया है मैंने। आप जैसा कह रहे है हो जायेगा, सर।

बस यही कहना था आपको। यहाँ पूरी शान्ति के साथ मतदान होना चाहिये। इसके लिये जो भी उचित समझें करे। पूरी जिम्मेदारी आपकी ही है। आप जाकर काम करें।

यस सर।

एस० पी० बाहर चले जात हैं। हरिबाबू की ओर देखत नौचन्दीनी पूछते हैं—

आज जिस फैक्ट्री का शिलान्यास करवा रहे ये वह काम पूरा हो गया।

सब पूरा है। आप फ्रेश हो लें। चाय नाश्ता कर लें वही चलना है सर। मैं जरा मालूम कर लेता हू। रघुनाथजी जिस जगह शिलान्यास होना है वहा लोगो की भीड जमा हो गई है क्या मालूम करें।

सर साहब वहा ता सुबह से मेला लगा हुआ है। शिलान्यास वाले स्थान के पास बानी हवेली म थ्रेयास केबल्स कारखाने के मॉडल को देखन मजमा लगा हुआ है।

अच्छा है। साहिलाजी आपका जमकर भाषण देना है वहाँ। हाँ, यह गले में सोने का इतना भारी हार डाल रखा है। जनता के बीच शोभा नहीं देना। उतार दें इसको।

इससे क्या होना है। साडी में छिप जायेगा यह तो। तब ठीक है। नौच दीजी चलें अब।

चलो।

हम सब बाहर निकल जाते हैं। गाडियों में बैठते हैं। कारों का काफिला चल पडता है। मुख्य सडक के दोनों ओर लोगों की भीड है। यहाँ के नागरिकों में उत्साह है। हमारा काफिला खुले मैदान में जा रुकता है। बडा सा मंच बना रखा है। उसी के पास शिला न्यास किये जाने वाले श्रेयास केबल्स का बडा संगमरमर का पत्थर लगा हुआ जिस रेशमी पर्दे से ढका हुआ है। गाडियों के रुकने के साथ ही सब लोग तेजी से कारों से उतरते हैं। मुख्यमंत्री जी के वहाँ तक पहुंचने के लिये सुरक्षा कर्मचारी रास्ता बनाते हैं। मंच से घोषणा होती है—

माननीय मुख्यमंत्रीजी वीरनगर पधारे। यहाँ के नागरिक उनका हार्दिक स्वागत करते हैं। मुख्यमंत्रीजी के अथक प्रयासों से हमारे क्षेत्र में प्रदेश का सबसे बडा तारों का कारखाना श्रेयास केबल्स लगाया जा रहा है। हमारे क्षेत्र से साहिला देवीजी चुनाव लड रही हैं। इन्हीं का संकल्प था हमारे नगर में यह कारखाना लगाया जाये।

मुख्यमंत्रीजी ने तालियों की गडगडाहट के बीच श्रेयास केबल्स का शिलान्यास किया। फिर तेजी से हरिबाबू, नौच दीजी, श्रेयासजी, मैं, मोहसिन भाई मंच पर चढ जाते हैं। सबने अपना स्थान लिया। माइक पर घोषणा होती है—

हमारे प्रदेश के मुख्यमन्त्रीजी आशीर्वाद के रूप में अपने विचार प्रकट करेंगे।

प्रिय वीरनगर के नागरिको भाईयो बहिनो। आप लोग राजधानी में लगातार मुझसे मिलते रहे आपके क्षेत्र के विकास पर चर्चा करते रहे हैं। राज्य सरकार ने आप द्वारा सुझाये कार्यों पर विचार किया और अनुभव किया कि यहाँ औद्योगिक विकास की जरूरत है। हमने उद्योगपति श्रेयासजी से उनके नये कारखाने को यहाँ लगाने का अनुरोध किया। मुझे खुशी है उन्होंने मेरी बात को रखा। आज एक वर्ष के अन्दर यह कारखाना काम

## तीस

गत रात्रि की गहरी नींद से मेरा शरीर और मस्तिष्क तरोताजा और स्फूर्त हो गया था। अन्यथा गये कई दिनों की भागदौड़, यात्राओं की थकान से अजीब बैचेनी सी पैदा हो गई थी।

सुबह के सूरज की रोशनी खिड़कियों से छनकर मेरे कमरे में फैल रही है। बाहर बगीचे से चिड़ियों की चहचहाहट धीरे-धीरे बढ़ने लगी है। कोठी के बाहर की सड़क पर आवागमन भी बढ़ रहा है। अपने बिस्तरों में लेटी छत की ओर देखे जा रही हूं। कोई विशेष उद्देश्य नहीं बस यों ही। नींद खुल गई है। साढ़े-सात, आठ बजे होंगे। सोचती हूं कुछ देर लेटी अलसा लूं फिर तो सारा दिन सामने पड़ा है जिसमें विभिन्न काय करने हैं। पास टेबल पर रखे फोन की घण्टी बज उठती है। कुछ देर तो उठाती नहीं। एक बार बंद होने के बाद फिर से बज उठती है। इस बार उठा सुनती हूं—

कौन। नमस्कार पाण्डेय जी। अजी, धन्यवाद देकर क्यों शर्मिंदा कर रहे हैं मुझे। नहीं-नहीं नौचंदीजी को समझाने की जिम्मेदारी मेरी थी। गये दिन ही प्रेस नोट जारी हो गया था। अब तो प्रसन्न हैं। हां वे दिल्ली गये हैं। घर ही आ जायें, कोई दस और ग्यारह बजे के बीच में। हां, उद्योग भवन चलें, चलेंगे। आपके सम्मान कार्यक्रम में शामिल होकर खुशी होगी मुझे। फोन रख रही हूं आप आ जायें। चाय पर प्रतीक्षा कर रही हूं। नमस्कार।

सोचती हूं पाण्डेयजी को उद्योग निगम में स्थान देकर अच्छा ही रहा। कम से कम सी० एम० साहब का सिरदर्द कुछ तो कम हुआ। इनको लेकर वे अनावश्यक तनाव मस्तिष्क पर बनाएं रखते हैं। बिस्तर से निकल दैनिक कार्यों को निबटाने में लग जाती हूं। अधिक समय है नहीं पाण्डेयजी के आने में।

बाथरूम से निवृत्त हो बाहर जाती हूं। कपड़े बदलती हूं। तब ही फोन की घंटी बज उठती है। कुछ देर नहीं उठाती। पता नहीं किन-किन के फोन आते रहते हैं। घंटी लगातार बज रही है। बालों को ठीक करने के बाद फोन उठाती हूं।

हा कहिये । कौन । गहमन्त्रिव वाल रहे ह । वस तक्लीफ की । वया रह रह हैं तौच दो बाबू की कार दुघटना म मृत्यु हो गई । वहा से मिला समाचार । दिल्ली से वायरलैस मैसेज है । वहुत बुरा हुआ । हा, मैं दिल्ली चली जाती हू । आप भी पहुच रहे हं । नही । एसा मत करिय । आप यहा रहकर राज्य की व्यवस्था देखें । अभी एक घटा यही हू । दावारा सम्पक करें आप । तब तक मैं जाने की व्यवस्था कर लती हू । फान रख रही हू । आप देहली से और विस्तार से जानकारी ल ल । ठीक है ।

मेरी आखो के सामने अधेरा सा छा गया है । अभी कल की ही तो बात है उनसे आराम से बातचीत हुई । कुछ साच नहा पाती । वाहर किसी गाडी के रुकने की आवाज आई, दरवाजा खोलती हू । पाण्डय जी हैं । फोन की घटी वजती है । उठा सुनती हू – कौन गहसचिव जो । हा । कहिये । वहा, अखिल भारतीय आयुर्विज्ञान अस्पताल म भर्ती कराया गया था । ठीक है पाच-सात मिनट म ही जा रही हू म ।

आईये । पाण्डेयजी गजब हो गया । नौच दीजी बाबू की देहली मे कार दुघटना म मृत्यु हो गई ।

अच्छा । आपको कहाँ से मिला यह समाचार । दुख की बात है ।

आपके आने से दो मिनिट पहिले ही गहसचिव ने फोन पर बताया है मुझे । पाण्डयजी आकाशवाणी को समाचार भिजवा दो फिर जल्दी स देहली चले चलत है । बहुत बुरा हुआ ।

आकाशवाणी का काम गृहसचिव करते रहगे । हम तो अभी ही चल दत है । मैं घर पर कह देता हू बस ।

कौन । रामावतार । अरे भया इसी समय दिल्ली जा रहा हू । वहाँ नौचन्दीबाबू की कार दुघटना म मृत्यु हो गई है । और बातें अभी नही हो सकती । मेरे आने का निश्चित नही है । देख लू गी । वहा जाकर सारी स्थिति साफ होगी ।

फोन रखने के साथ ही लगातार घटी वजती रही है । हम दोनो म से कोई नही उठाता ।

पाण्डयजी । चाय लीजिये ।

रहन दीजिये । विलम्ब करना उचित नहीं । बस चल दो एकदम ।

अपना सूटकेस उठाने लगती हूं। पाण्डेयजी ने आग्रह कर मेरे हाथ से ले लेते हैं।

मुझे दो। आप क्यों तकलीफ कर रही हैं।

बाहर खड़ी कार में आ बैठते हैं। ड्राईवर बंगले के गेट पर खड़ा पुलिस वालों से बात कर रहा है। साहिलाजी को गाड़ी में बैठते देख दौड़ता आता है।

कहिये मैडम। कहां जाना है।

देहली।

इसी समय चलना है।

रामप्रसाद गाड़ी में बैठो।

जी।

तेजी से हमारी कार मुख्य सड़क पर आ गई है। दुकानों, पान के ठेलों पर खड़े रेडियो पर समाचार सुन रहे हैं। उनके चेहरों पर अधिक जानने का भाव झलक रहा है। कार तेजी से दौड़ती राष्ट्रीय मार्ग पर आ गई है। रामप्रसाद पीछे मुड़ पूछता है—

अचानक दिल्ली का कार्यक्रम कैसे बन गया मैडम।

पाण्डेयजी उत्तर देते हैं – रामप्रसाद, नीरू दीदाबू इस दुनिया में नहीं रहे।

हैं। कैसे हो गया यह।

कार दुर्घटना हो गई है।

राम। राम। बुरा हुआ।

घबराओ नहीं। सीधे दिल्ली जितना जल्दी हो पहुंचा दो।

बस, चल ही रहे हैं।

ड्राईवर ने कार की गति बढ़ा दी है। गाड़ी हवा से बात करने लगी।

रामप्रसाद। ध्यान से जरा। दूसरी दुर्घटना मत कर बैठना।

चिन्ता नहीं करें पाण्डेयजी।

चलते – चलो। साहिलाजी वहां किनसे मिलना होगा।

सीधे अखिल भारतीय आयुर्विज्ञान अस्पताल चलना है। वहीं भर्ती करा रखा है उन्हें।

ठीक है।

पाण्डेयजी। सारा मामला चौपट हो गया।

सब ठीक हो जायेगी। अभी पहुंच जाते हैं हम। जो होनी थी उसको कौन टाल सकता है। अब तो साहिला जी आप ही सभालिये प्रदेश के काम को।

मेरे वश की बात नहीं है पाण्डेयजी।

आप बिल्कुल मत घबराईये। हम जो आपके साथ हैं। वहां चाचा भुवनेशजी से भी सलाह कर लेंगे। सच तो यह है कि प्रदेश को नेतृत्व आप ही दे सकती है। और तो सारे के सारे अयोग्य और हिजड़े हैं।

एसा नहीं है पाडेयजी।

ठीक कह रहा हू मैं। वैसे हरिबाबू ने तो भागदौड शुरू भी कर दी होगी। पर जायेंगे कहा वे। हाई-कमान म तो भुवनेश चाचा ही देखेंगे मामले को। वहा पहुचने पर उनकी कमर ही टूट जायगी। वहा चलने पर एक एक चीज साफ हो जायगी। आप तो साहस करके इस चुनौती को स्वीकार कर लें। चाचा से मैं बात कर लूंगा।

पाण्डेयजी, आप ही सभाल लें इस जिम्मेदारी को।

आप समझती नहीं। मेरे नाम पर कई दिक्कतें आयेगी। मेरी रुचि भी नहीं है। मुझे तो किंगमेकर ही बना रहने दें। बाकी आप चाहगी तो सेवा करता ही रहूगा। आपने कम समय म अपनी कार्यशली की जो प्रदेश मंत्री-मंडल, जनता मे छवि बनाई है उन सबको देखते हुए आपको ही इस काम को संभालना चाहिये। मैं और मेरे सहयोगी विधायक आपके इशारों पर काम करते रहेंगे।

रामप्रसाद ने सडक के बाई ओर गाडी रोक ली है। सामने खेत म कुए पर पानी का पम्प चल रहा है।

मेडम। रेडिएटर म पानी डाल लू। गाडी गम हो गई है। आपने अचानक यहा चलने के लिये।

कोई बात नहीं। कर लो।

जल्दी ही काम पूरा कर ड्राईवर अपनी सीट पर जा बैठा और गाड़ी चल दी थी।

साहिलाजी। नीचन्दीबाबू के शव को आज ही ले आयें या कल पर रखें।

इस बारे म तो वहां चलकर ही मालूम हो पायेगा।

भुवनेश चाचा स भी बात कर लेंग इस सम्ब ध मे।

देख लेंगे।

पूरे छ घटे की लम्बी यात्रा के बाद देहली की सीमा म पहुच गये थ हम।

रामप्रसाद, अखिल भारतीय आयुर्विज्ञान अस्पताल चले चलो अब।

जी हां।

कुछ ही समय म अस्पताल के अहाते मे कार जा रूकती है। मै और पाडेयजी बाहर आ तेज कदमा स चलते स्वागत कक्ष पर पहुचते है। पाडेयजी वह जानकारी प्राप्त करते हैं। मालूम होता है दो घटे पूव ही उनके शव को पार्टी महासचिव और अ य कायकर्ता आकर ले गये हैं और पार्टी कार्यालय मे जनता के दशनाथ रखा गया है।

पाण्डेयजी और मैं गाड़ी म आ बठते हैं। पार्टी के कार्यालय चलेंगे वहीं लोगो के दशनाथ उनका शव रखा हुआ है।

मुख्यमाग पर आ कार पार्टी कार्यालय के लिये चल दी। 

# इकतीस

स्वर्गीय मुख्यमन्त्री का शव विशेष विमान द्वारा प्रदेश के विमान तल पर उतरा। वहां उपस्थित विशाल जनसमूह से नौच दीवानू अमर रहे के नारों से आकाश गुंजित हो गया था। विमान का दरवाजा खुला, उतरने के लिये सीढ़ियां लगा दी गई थी। पुलिस की पूरी व्यवस्था थी। विमान में सर्वप्रथम हरिबाबू महानिरीक्षक, सेना के जवान तेजी से ऊपर बढ़ आये और मुख्यमन्त्रीजी के शव को लेकर धीरे-धीरे सीढ़ियां से उतर विमानतल पर लाये। फूलों से सज्जित ट्रक पर उनके शव को रखा गया। चारों ओर उपस्थित जनसमुदाय, मन्त्रीमण्डल के सदस्य, विधायकों ने एक बार फिर नौच दीवानू अमर रहे के नारों से आकाश को गुंजा दिया। शव को लिये ट्रक धीरे-धीरे आगे बढ़ने लगा। पीछे विशाल जनसमुदाय, कारों, जीपों को दूर तक दिखने वाला काफिला चलने लगा। लगातार नौच दीबाबू अमर रहे के नारों से आकाश गूंज उठता था। सड़क के दोनों ओर खड़े नागरिकों की भीड़ देखा जा सकती थी। ट्रक के ऊपर आगे की ओर हरिबाबू, रामबलि पाडेय, माहिला देवी दिखाई दे रहे थे जो नागरिकों द्वारा बीच-बीच में रोक कर उन पर रखी जा रही मालाओं फूलों को ढंग से नौच दीवानू पर डालते जा रहे थे। मन्त्रीमंडल के अन्य सदस्य पीछे कारों जीपों में बैठ जुलूस के साथ बढ़ रहे थे।

जुलूस पार्टी कार्यालय पर जा पहुंचा वहां उपस्थित पार्टी कार्यकर्ताओं ने ट्रक पर चढ़ सावधानी से नौच दीवानू के शव को उतार पहिले से बने मंच पर ले जाकर जनता के दर्शनार्थ रख दिया। पार्टी के कार्यकर्ता, जनता के लोग, दिल्ली से प्रधानमन्त्री के ओर से भेजे गये प्रतिनिधी, नौच दीबाबू के सम्बन्धी लोग बैठ शोक कर रहे हैं। प्रदेश में सार्वजनिक अवकाश घोषित किया जा चुका है।

शाम होने को आई। दाह संस्कार के लिये तैयारियां शुरू हो गई। एक बार फिर शव को सज्जित ट्रक पर रखा गया। सेवा के जवान, पुलिस के लोगों ने उमड़ते जन सैलाब को नियन्त्रण में रखने की व्यवस्था कर ली।

शवयात्रा आगे की ओर बढ़ने लगी। सब ओर से नौचन्दीबाबू अमर रहे के नारे लग रहे हैं।

श्मशानघाट तक शवयात्रा पहुंच चुकी है। सेना के लोगों के सहयोग से नौचन्दी के शव को उतारा गया। लोग चिता जमाने लगे। उनके शव को रख दिया गया। सेना के बैण्ड ने मातमी धुन बजाई, सलामी दी इसके साथ अग्नि प्रज्वलित की गई। चारों ओर एक बार फिर पूरे जोर से — नौचन्दी बाबू अमर रहे की आवाज से आकाश गूंज उठा। चिता तेजी से जल उठी।

दिल्ली से आये प्रतिनिधि ने साहिला देवी के पास जा कान में कुछ कहा।

लगभग डेढ़ घंटे तक सब लोग वहां उपस्थित थे। बाद में धीरे-धीरे सब बाहर आ अपने वाहनों में बैठ लौट गये। साहिला देवी, हरिबाबू, रामबलि पाण्डेय एक ही कार से लौटे। साहिला देवी ने पांडेय और हरिबाबू से कहा—

कल सुबह आठ बजे पार्टी दफ्तर में नये मुख्यमन्त्री के चुनाव के लिये सभी को उपस्थित होना है। देहली से पार्टी महासचिव भुवनेशजी आज रात्रि ही यहां पहुंच रहे हैं। उनसे भी बातचीत होगी। वे विधायकों से नये नेता के सम्बन्ध में उनकी राय लेंगे। सभी विधायकों को कार्यालय में उनसे एक एक कर मिलने को कह दिया गया है।

पाण्डेयजी बीच में ही बोलते हैं—साहिलाजी आप घर जाकर स्नान आदि से निवृत्त हो जायें। मैं आपके यहां आ रहा हूं। फिर हवाई अड्डे चल भुवनेशजी की अगुवानी करनी है।

ठीक है। आप आजायें मैं तैयार मिलूंगी। हरिबाबू आप भी मेरे यहीं आ जायें। साथ ही चलेंगे।

साहिला जी मैं सीधे हवाई अड्डे पहुंच जाऊंगा।

इन्हीं बातों को करते गाड़ी साहिलाजी के बंगले जा पहुंची थी। साहिला जी दरवाजा खोल बाहर निकल आई।

अच्छा, पांडेयजी आप घर हो आयें मैं तब तक तैयार हो लूं।

हरिबाबू और पांडेयजी को ले कार बंगले के अहाते से बाहर निकल जाती है। साहिलाजी थके कदमों से घर में प्रवेश करती हैं। ✲

हवाई अड्डे पर पार्टी के महामंत्री भुवनेशजी की अगवानी में विधायक, साहिलाजी, रामबलि पांडेय, हरिबाबू, पार्टी कार्यकर्त्ता उपस्थित हैं। अगले कुछेक क्षणों में विमान उतरता है। सब लोग विमान के पास जा पहुंचते हैं। भुवनेशजी, उनके साथ दो अन्य पदाधिकारी नीचे आते हैं। तब ही भुवनेशजी जिन्दाबाद के नारों के साथ उपस्थित लोगों ने उन्हें मालाओं से लाद दिया है। वे सीधे कुछ दूर पर खड़ी कार में जा बैठते हैं। फिर साहिलाजी, हरिबाबू, रामबलि पांडेय, कार में आगे रामावतार भी अपना स्थान ले बैठ गये हैं। कारों का काफिला पार्टी के दफ्तर के लिये चल दिया है।

पार्टी कार्यालय पर भुवनेशजी के पहुचने के साथ वहां उपस्थित कार्यकर्त्ताओं ने फिर-भुवनेशजी, जिन्दाबाद के नारे लगाये। बिना उन पर कोई भी ध्यान दिये भुवनेशजी कार्यालय में जा बैठते हैं। वे कहते हैं-

आप लोग सब बाहर जायें तो काम शुरु किया जाये। काफी समय लग जायेगा सभी विधायकों की राय मालूम करने में।

सब लोग एक-एक कर बाहर आने लगते हैं। भुवनेशजी ने रामबलि पांडेय और साहिला को उनके पास रुकने को कहा है। वे दोनों उनके पास ही बैठ गये हैं। फिर एक-एक कर विधायकों को अन्दर बुलाया गया, उनसे बातचीत की गई।

रात के कोई चार बज गये। बीच बीच में चाय-काफी, नाश्ते के कई दौर चलते रहे। महामंत्रीजी ने सबकी राय जानने के बाद पांडेयजी के कान में कुछ कहा। पांडेयजी के चेहरे पर मुस्कान फैल जाती है। उन्होंने भुवनेशजी को बधाई दी। भुवनेशजी ने साहिलाजी को बधाई दी कि अधिकांश विधायकों ने उन्हें ही मुख्यमंत्री पद के लिये योग्य उम्मीदवार माना था। भुवनेशजी इस समाचार को बाहर उपस्थित विधायकों कार्यकर्त्ताओं को सुना देने के लिये कहा। पांडेयजी अपने स्थान से उठ बाहर गये उन्होंने वहाँ उपस्थित लोगों से दूसरे दिन प्रातः ग्यारह बजे राज्यपाल के यहां साहिलाजी के शपथ कार्यक्रम

की सूचना भी दी। मत्रीमण्डल के सम्बन्ध मे पूछे जाने पर पत्रकारो को उन्होने बताया कि कल दिन म मत्रीमण्डल की घोषणा कर दी जायेगी।

इनके बाद भी विधायक वही जमे रहे। साथ के कमरो में बैठे मत्रीमण्डल म किन लोगो को लिये जान की सम्भावना रहगी पर चर्चा, गपशपबाजी करते रहे।

भुवनेशजी ने साहिला से कहा—

साहिला, प्रसन्नता की बात है आपके यहा सभी विधायको ने आपको मुख्यमत्री बनाये जाने की बात कही। इनके अलावा पार्टी हाईकमान का भी आपके लिये ही निर्देश था। जनतान्त्रिक ढग स सब काम सम्पन्न हो गया अच्छा रहा। अब आप प्रदेश की बागडोर मजबूती से पकड कर चलाए। मत्रीमण्डल के सम्बन्ध म भी बात कर लेंगे। नौबदजी के मत्रीमण्डल के पार्टी विरोधी, लोगो मे से एक का भी दोबारा मत लाइये। तब ही आपका उद्धार हो सकता है।

आप ठीक कह रहे हैं। अच्छा होगा आप ही इस सम्बन्ध मे अपनी राय जाहिर कर दें।

मुझे विशेष कुछ कहना नही है। रामबलि आपके विश्वासपात्र रहे हैं उनकी अवश्य सिफारिश करता हू।

उनके लिये आपको सिफारिश करनी पडे तो अच्छी बात नही होगी। मेरे लिये हमेशा सीधे हाथ के रुप मे रह हू व। हरिबाबू के लिये क्या कहेगे आप।

उन्हें लेकर ज्यादा दुविधा म पड जायेंगी आप। काले धन और पूजी पतियो के साथ उनके गठजोड पहिले ही पार्टी की छवि खराब कर चुके है वे।

समझ गई आपका सकेत। चुस्त प्रशासन और पार्टी के लिये आपका यह कदम उचित और आवश्यक है।

इन्हीं बातो म सुबह हो गई। मेरा मन भविष्य की जिम्मदारियो, मुख्यमत्री जैसे प्रभावशाली पद, उसके आत्मिक सुख मे उलझ गया था। आखो म तज नीद जसा जो कुछ समय पहिले लग रहा था वसा कुछ भी नही था। मन हवा मे पतग की तरह कभी ऊपर कभी नीचे फर्राटे के साथ उड रहा था। मेरी चुप्पी को देख पाण्डेयजी सहसा बोले—

कहा खोगई साहिलाजी।

बस यों ही सोचने लगी थी कि आप लोगों ने मुझ पर इतनी बड़ी जिम्मेदारी डाल दी है। पता नहीं कैसे कर पाऊँगी इतना काम।

आप हमारी नेता हैं। काम तो हम सबको मिलजुल कर ही करना होगा। एकदम निश्चिन्त रहें आप। सब हो जायगा। घबराने से कुछ नहीं होगा। अब मैं और चाचा भुवनेशजी घर जायेंगे। विश्राम के बाद सीधे राज्यपालजी के यहाँ पहुँच जायेंगे। आपको साथ लेने आने की आवश्यकता नहीं समझता मैं।

नहीं। आप घर पर आईये साथ ही चलेंगे राज्यपालजी के यहाँ। चलें फिर।

भुवनेशजी, पाण्डेयजी, हरिबाबू और मैं बाहर खड़ी कार में आ बैठते हैं। ड्राईवर को तेज नींद आ रही थी। गाड़ी के दरवाजों के खुलने से जाग उठा था वह।

पाण्डेयजी कहाँ चलना है।

साहिलाजी का घर छोड़ दो। फिर मेरे घर चलो।

कार चल दी। सामने सूर्योदय हो रहा था। आज का दिन मेरे जीवन में उन्नति का सबसे बड़ा दिन लग रहा था मुझे। पाण्डेयजी भुवनेशजी से चुपचाप बैठे बातें कर रहे थे। मेरे मन पर भी गंभीरता मुझ पर हावी हो रही थी। पता ही नहीं चला कब मेरे बंगले पर आकर रुक गयी थी। बाहर निकल भुवनेशजी, पाण्डेयजी सबको नमस्कार किया।

आप दस बजे तक आ जायें। मैं तैयार मिलूँगी।

हम आ रहे हैं।



# तैंतीस

दिन में राज्यपाल महोदय के यहां शपथ समारोह सादे ढंग से सम्पन्न हुआ। बाईस सदस्यों के मंत्रीमण्डल ने शपथ ली। अधिकांश मंत्रियों की सिफारिश भुवनेशजी या रामबलि पाण्डेय की ओर से ही थी। पाण्डेयजी प्रदेश के गृह, स्वास्थ्य और शिक्षा जैसे महत्वपूर्ण विभागों को झटक लेने में चतुरता कर गये थे। वित्त विभाग भुवनेशजी ने जोर डालकर मेरे को ही दे दिया था अन्य मंत्रियों में अधिकांश के पास नाममात्र जैसे विभाग ही थे। उन्हें लगता था मात्र संतुष्ट कर देने की दृष्टि से अनुग्रह के रूप में मंत्रीमण्डल में शामिल कर लिया गया था। ताकि पार्टी विधायकों के पार्टी के अन्दर बनी धड़ेबन्दी से छुटकारा पाया जा सके। इस सब में भुवनेशजी की पहल सूझबूझ की रही थी। हरिबाबू मंत्रीमण्डल में नहीं लिये गये थे। इससे व्यक्तिगत रूप से मुझ से नाराज दिखाई दिये थे वे।

शाम ढल चुकी थी। भुवनेशजी, रामबलिजी को मेरे निवास पर भोजन के लिये आमंत्रित किया हुआ था मैंने। घर की व्यवस्था पूर्ण हो चुकी थी। बाहर पुलिस, सुरक्षा का बड़ा प्रबंध था। आज की रात्रि इस बंगले में और बितानी थी। कल से मुख्यमंत्री निवास में रहने जाने की सारी तैयारियां पूरी की जा चुकी थीं। पाण्डेयजी तो चाहते थे आज की रात्रि भोजन मुख्यमंत्री निवास में ही आयोजित किया जाये। पर मैंने आग्रह कर उन्हें समझा लिया था।

पूरे दिन प्रदेश के विभिन्न स्थानों, व्यक्तियों, कर्मचारी संगठनों, उद्योग पतियों के लगातार बधाई के तार, टेलीफोन, संदेश आते रहे। मालाओं, फूलों का तो यह हाल हो गया कि बंगले के पिछवाड़े में बड़ा पहाड़ सा बन गया था। इला की सहेलियां दिन भर यहां से वहां चिहुकती फिर रही थीं। बधाई संदेशों में श्रेयांसजी का तार भी था। उसी से मेरा मन उनके साथ रहे मेरे व्यवहार ने पीड़ित कर दिया था मुझे। मेरे में आत्मग्लानि का भाव उमड़ आया था। मैं अपने को स्वयं की दृष्टि में बौना अनुभव करने लगी थी। पर विचार करने पर इस निष्कर्ष पर भी पहुंची कि उन्होंने जिस चतुराई

से मुझे मेरे पति से अलग किया फिर कैसे प्रत्येक कदम पर मेरा सतत दैहिक शोषण करते रहे थे वे। मुझे याद नहीं आता उन्होंने शायद ही कोई अवसर छोड़ा था जिसमें उनके लाभ के लिये मेरा उपयोग नहीं किया हो। व्यतीत के हर क्षण को दोबारा स्मृतिपटल पर चित्र रूप में देख मेरा मन उनके प्रति एक गहरी घृणा में डूब गया था। उन्हें मैंने एक मीठे जहर के रूप में ही निष्कपट रूप में पाया था। अभी भी मेरी समझ में नहीं आ रहा कि जिस स्तर पर आज मैं पहुंची हूं उसमें उनका योगदान किस रूप में है। सच तो यह है कि बीती जिन्दगी को कितना भी मैं कुरेदती जाऊं उसमें मुझे कुछ भी नहीं मिलेगा ग्लानि, पश्चाताप और खुद पर तरस खाने के अतिरिक्त। इसलिये सोचती हूं व्यतीत की ओर से आंखें फेर वतमान के बारे में सोच काम करूं। क्योंकि जो समय निकल गया उसने मुझे नये अनुभव, पुरुष चरित्र को समझने का अवसर तो दिया ही है।

बाहर लान में कार आ रुकती है। अपने सोफे से उठ बाहर आ देखती हूं भुवनेशजी, पाण्डेजी आ पहुंचे हैं।

नमस्कार। त्रिवेदी जी।

साहिलाजी, नमस्कार। ठीक समय पर आ गये हैं हम। आपको शिकायत नहीं होनी चाहिये।

आईये। आपसे कैसी शिकायत।

आप कर भी नहीं सकती। रामबलि को हमने कहा भाई साहिलाजी से नहीं प्रदेश की मुख्यमंत्री के यहां चल रहे हैं समय का पूरा ध्यान रखना।

मुख्यमंत्री भी आपकी कृपा से ही बनी हूं मैं।

तीनों ड्राइंग रूम में आ गये थे। सोफा पर आ बैठे। कमरे में हल्का हल्का संगीत बज रहा था। भुवनेशजी उसका आनन्द लेने लगे। अचानक बोले—

कितनी सुन्दर, सुरुचिपूर्ण सजावट कर रखी है कमरे में। मन में बड़ा सुकून मिल रहा है। लग रहा है शांति में डूबे उपवन में आ गये हों हम। क्यों रामबलि जी।

सच! आप ठीक कह रहे हैं। यहां पर मुझे आज बड़ा सुख मिल रहा है। पहिले भी आता रहा हूं पर पहिले मुझे स्वर्गीय चौधरी बाबू का हल्का

सा भय लगा रहता था। आज साहिलाजी मुख्यमंत्री है प्रदेश को फिर भी कैसा भी नयापन नही लग रहा।

पाडेयजी मुख्यमत्री आप ही बन जाते तो मुझे जिम्मेदारियो से छूट्टी मिल जाती।

कसे बन जाता है। चाचा ने हवाई अड्डे पर कदम रखते ही पहली बात कान म कही थी कि साहिलाजी के अलावा वे किसी और के नाम को विधायको के मु ह से सुनना भी नही चाहगे यह। फिर क्या था हमने ब्रह्मअस्त्र उठा लिया विरोधियो के खिलाफ। आपको पता नही है शकरसेन नोटो के बक्से के बक्से उठा लाया था और मागन वाल विधायको के आगे डाल दिये थे कि उन्ह जितने रुपये चाहिये उठा ले जाय। पर किसी की मजाल थी कोई उसे मेरे रहते हाथ भी लगा लेता। जितने नये मत्री बने हैं उनमे से ज्यादातर हरिबाबू के आदमी थे। पर चाचा ने ऐसे शतरज जमाई कि हरिबाबू को सबसे पहले मात दे डाली। उन्ह अलग बुलाकर इ होने साफ कह दिया कि साहिला देवी के नाम के अलावा यह किसी भी नाम पर सहमत नही होगे दूसरा यदि उ होने कसी भी गडबड की तो उनके खिलाफ सारे काडो की फाइल प्रदेश मे आई० जी० पुलिस को उसी क्षण भिजवा दी जायेगी उधर पार्टी से भी निष्कासित कर दिया जायगा। तब जाकर हरिबाबू के लगाम डाली जा सकी है। वरना वह तो चाचा भुवनेशजी के यहा पहुचने से पहिले मुख्यमत्री बन जाने के स्वप्न सजोकर बैठा हुआ था।

रामबलि, हरिबाबू को जितना मैंने कह डाला बाद मे सोचा तो लगा ठीक नही किया। पर वह मेरी बात समझने की कोशिश ही नही कर रहा था। अत मे मजबूर होकर डाट लगानी पडी मुझे। साहिलाजी, उससे बचकर रहना। व स रामबलि पूरी नजर रखेंगे उसकी गतिविधियो पर।

त्रिवेदी साहिब! सच्चाई तो यह है रामबलिजी को पूरा ध्यान देना होगा, साथ ही हर कदम पर मेरा सहयोग करना होगा।

यह करेगा क्यो नही। आप चिता नही करें हमारा एक मिशन था आपको सत्ता की बागडोर सभालने का पूरा कर दिया हमने तो। आप जानें, पाडेय जानें। कितना समय हुआ है अभी।

सा े आठ बज रहे हैं।

रामबलिजी, आप राज्यपालजी क यहा मिल आईये। तीन प्रमुख बातें जो मैंने बताई थी सी० एम० के सदेश के रूप मे समझा द उन्ह। यही

आजायें फिर। साथ ही भोजन करेंगे। आपकी प्रतीक्षा कर रहे हैं तब तक। अधिक समय नहीं लगाना वहां।

आप बातचीत करें। उनसे मिलकर आता हूं।

रामबलिजी अपने स्थान से उठ कमरे से बाहर चल गये हैं। उनकी कार स्टार्ट होने और बंगले से बाहर निकलने की आवाज आती है। भुवनेशजी मेरी ओर देखते कहते हैं—

पी० एम० ने दो-चार जरूरी बातें कहा थी भेंट के दौरान। दिन में राज्यपालजी से बात करने का अवसर ही नहीं मिला। रामबलि सब समझ आयेगा उन्हें। साहिलाजी अब बताईये क्या सेवा करेंगी आप।

आप आदेश करें। सब व्यवस्थाएँ हैं।

सबसे पहिले तो हमें स्वदेशी आशा के दो-तीन ग्लास बना दें। आगे की फिर सोचेंगे।

भुवनेशजी को प्रसन्न करने के लिये पास रखी टेबल के नीचे से आशा की बोतल निकाल एक ग्लास बना उन्हें देती हूं।

और आपका ग्लास।

आप लीजिये। मेरा मन नहीं है लेने का।

साहिला। मन पर ध्यान मत दो। यह देखो कि तुम्हें मैं कह रहा हूं। चलो, मेरे ग्लास से ही पी लो। मेरे पास आओ अपने हाथों से ही पिलाता हूं तुम को।

इतना कहकर भुवनेशजी मेरे पास खिसक आये थे। उन्होंने एक बांह मेरे गले में डाल दी थी। कंधे पर पड़ी साड़ी को हटा नीचे गिरा दिया था। अपने हाथ के ग्लास को मेरे मुंह पर लगा बोले थे—

एक बार में खाली कर डालो इसे। यह ग्लास तुम्हारे नाम।

आप जिद कर रहे हैं इसलिये पी लेती हूं मैं।

क्यों। दिल्ली में तो पी ली थी ना तुमने। यहां तो तुम्हारा घर है। जी भरकर पी सकती हो तुम। लाओ, बोतल ही दे दो मुझे।

मेरे हाथ से बोतल ले पहिले पूरा ग्लास भर टेबल पर रख दिया उसके बाद मुंह पर लगा आधी से अधिक हलक के नीचे उतार ली थी उन्होंने।

उनके कानो के रोएँ कपकपा गये थ। आखो मे तेज चमक फूट पडी थी, गाल लाल हो गये थ। टेबल स ग्लास उठा एक बार फिर मेरे होठो पर लगा दिया था। कापते बोले—

लो इसे भी पूरा करो। इसके बिना मजा नही आयेगा।

यह ज्यादा हो जायेगी। इससे तज नशा हो जाता है, मुझे।

वही तो मैं चाहता हू। सारे तनावो से मुक्त हो जाओ तुम। लो, खत्म करो इस।

उनके हाथा स एक घूट पी ग्लास अपन हाथो मे से पास की टेबल पर रख देती हू। देखती हू भुवनेशजी की आखो मे तेज नशा उतर आया है। मुझ दोनो बाहो म भरत कहते हैं—

साहिला। पानी मे क्या रखा है। असली नशा तो तुम हो। उससे क्यो अलग कर रखा है मुझको तुमने।

इन शब्दो के साथ भुवनेशजी सोफे पर बैठे-बैठे मेरी गोद म लेट गये और दोनो हाथो स मेरे बालो को सहलाने लगे बोल—

दिल्ली जब भी आओ घर तुम्हारा है आना मत भूलना। बस फोन पर पूछ लेना।

बगले में कार रुकने की आवाज आती है। वे पूरी सतकता से बैठ जाते हैं

रामबलि लौट आया है शायद। भोजन करा दो इसे तो। फिर चलेंगे हम।

दरवाजा खुलता है। रामबलि ही है। उन्ह देख भुवनेशजी पूछते हैं—

ठीक से समझा दिया ना उनको।

वे एक बात पर अड गये फिर कहने लगे सुबह आपसे फोन पर और बात कर लग।

समझा देंगे उनको भी। चलो, भोजन करलें हम लोग। तुम्हारा ही इन्तजार कर रहे थ।

तीनो उठ भोजन कक्ष मे जा बठने हैं। भोजन समाप्ति पर भुवनशजी कहते हैं—

रामबलि। बहुत थकान हो गई आज सुबह से तो। अब तुम घर चलो।

हम आज तो साहिलाजी के यहाँ सो जाते हैं। सुबह नौ बजे तक आ जाना तुम। फिर दोनों साथ चलें चलेंगे राज्यपाल के यहाँ। क्या ठीक है ना। फिर कल ही दिल्ली निकल जायेंगे। हम वहाँ भी बहुत काम करने हैं जरूर।

फिर मुझे आज्ञा दें। सुबह नौ बजे आ जाऊंगा।

ठीक है। तुम भी आराम करो। थक गये होगे।

रामबलि हम दोनों को अभिवादन कर बाहर चले गये हैं। कार की आवाज से लगा कि उनकी गाड़ी बंगले से बाहर जा चुकी है।

साहिला। हमारे सोने की क्या व्यवस्था रहेगी।

आप उधर कमरे में आराम से सोएँ। चलिए।

उन्हें हाथ का सहारा दे पास वाले कमरे में ले जा बिस्तर पर सुला देती हूं। उन पर कम्बल डाल दिया है। उन्हें तेज नींद आ रही है। मैं अपने कमरे में जा लेटती हूं।



# चौंतीस

राज्य की मुख्यमन्त्री बनने के बाद आज पहली सचिवालय आकर बैठी हू । गये दिनो विभिन्न स्थानो पर स्वागत कार्यक्रम चलते रहे । सबसे शानदार स्वागत वीरनगर की जनता की ओर से हुआ । जहा के सारे कार्यक्रम की व्यवस्था शकरसेन ने की थी । रामबलिजी ने कार्यक्रम की अध्यक्षता की । वहा के लोगो की प्रसन्नता सर्वाधिक थी । फोन की घटी बज उठती है । उठा सुनती हू —

कौन । पाण्डेयजी । मुझसे मिलना चाहते है आप । आ जाईये । कोई विशेष काय नही कर रही मै ।

फोन रख देती हू । बाहर नीचे खिडकी से देखती हू । सचिवालय परिसर म लगातार लोगो का आना-जाना, कारो का तेजी से आ रूकना, चले जाने का क्रम सा बना हुआ है । दरवाजा खुलता है । पाण्डेयजी है ।

आईये रामबलिजी ।

उनके साथ शकरसेन भी है । वे उसे पास वाली कुर्सी पर बठने का सकेत करते हैं ।

साहिलाजी, हमारे शकरजी बडी परेशानी म आ गये है । पेट्रोलियम मत्रालय से अपने प्रदेश के लिये एल० पी० जी० गैस रिफिलिंग स्टेशन की अनुमति ले आये हैं । लेकिन अपने यहा राजधानी में कोई जमीन ही नही मिल रही । आप ही बतायें कहा लगाएँ उस प्लाट को । पता नही कितनी मुसीबतो के बाद इन्ह लाईसेन्स मिल पाया है ।

शकरसेनजी आप कहां लगाना चाहते हैं । गैस का मामला है नगर क्षेत्र मे तो खतरा ही रहेगा ।

खतरे जैसी तो मैडम कोई बात नही है । आप तो हम जमीन एलाट करवा दें यही । तो कृपा होगी मुझ पर ।

वीरनगर हमारे विधान सभा क्षेत्र मे लगा लें । श्रेयासजी को तो वहां के लोग जमीन दे नही रहे । आपका उनसे अच्छा सबध है वहां ठीक रहेगो ।

वहा से लाने-लेजाने की परेशानी रहगी। यातायात मे ही बडा खच हो जायगा।

रामवलिजी मेरे विचार से तो वीरनगर श्रेष्ठ रहगा।

ठीक है शकरजी से ग्रोर बात कर लूगा। यह चाहते हैं आपका सकेत हो जाये तो जमीन सस्ते दामो पर मिल जायेगी इह।

इसम क्या परेशानी है। आप करवा दें इनका नाम। मुझे प्रसन्नता ही ही होगी। कितनी जमीन चाहिये आपको।

रामवलिजी, प्रदेश का एकमात्र रिफिलिग स्टेशन होगा इसलिए ग्राप समझते ही ह जमीन कितनी चाहिये।

शकरसेन जी, मैडम की ग्रोर से झडी मिल गई है बाकी हम सब करवा देग। चिन्ता नही करें ग्रब ग्राप। मेरा काम ही समझो आप।

ग्रापका ही काम है।

ग्रच्छा। साहिलाजी, मैं चलूगा। काफी काम निबटाना है मुझे। भुवनेशजी से सुबह फोन पर बातचीत हुई थी। ग्रापस मिलना चाहत है व। दिल्ली बुलवाया है ग्रापको। उनका फोन भी ग्रा जायेगा। ग्रापके पास।

ठीक है। बात कर लूगी उनसे। आपका काय कैसे चल रहा है।

श्रेयासबाबू की बन्द पडी मिला, कारखाना के कमचारी, उनके नेता रोज मिल रह हैं। हडताल, तालाबन्दी हुये कइ महीन हान ग्राये कसी भी शान्ति का माहौल बन नही पा रहा। श्रेयासजी बीमार पडे हैं उ ह मिला की कोई चिन्ता नही उन्होने मजदूर नेताग्रो से साफ कह दिया है कि वे किसी प्रकार की सहायता नही कर पायेंग। ग्राथिक रूप से टूट चुके हैं वे। उनका लडका विनीत ही इन दिना काम सभाल रहा है। सारे कार्यों का बागडोर इसी ने समाल रखी है। श्रेयासजी न केवलस के कारखाने के लिये पास गाव म जमीन ले ली है उसका निर्माण काय विनीत ही देख रहा है। श्रेयासजी तो सप्ताह - दस दिन मे एक बार जा देख ग्राते हैं।

चलिय ग्रच्छा है उनका लडका काम कर रहा है। वह कम से कम पिता के पदचिन्हो पर तो नही होगा। नवयुवक है उत्साह से काम कर रहा होगा। पूरे जीवन श्रेयासजी उस पर किसी प्रकार का ध्यान नही दे पाये। दो-एक बार उसस घर पर मिली ह कुठित ही लगा मुझे।

ग्राप कब मिली उससे।

वह मेरे यहा लडकी से मिलने कभी-कभी आता रहता है। मैंने समझा था कालज म पढ़ रहा होगा। पर लडकी ने बताया कि वह पढाई पूरी करके अपना व्य साय करता है। एक दिन मैंन उसी से पूछा तब मालूम हुआ श्रेयास जी का लडका है वह। जवान बच्चे को दखकर खुशी हुई मुझे। वह श्रेयास जी से स्वभाव में बिल्कुल अलग है। गंभीर और कम बात करने वाला है।

अच्छा साहिलाजी मैं चलूँगा। केबिनेट मीटिंग कब रखी है आपने।

बस सूचना भिजवानी है सब लोगो को। इक्कीस तारीख को रखी है। कोई खास मुद्दे आपकी नजर में हो तो मुझसे बात कर लेना। बाकी तो बजट पर ही मुख्य रूप से चर्चा रहेगी।

दो-एक मुख्य बिंदु हैं उन पर घर जाकर आपसे चर्चा कर लूँगा।

ठीक है। जैसा उचित समझें।

आईये, शंकरजी चलें। नमस्कार साहिलाजी।

नमस्कार।

पाण्डेयजी के जाने के बाद इला और विनीत के बारे में सोचने लगी हू। विनीत को अक्सर घर पर इला से बातें करती देखती हू। लगता है दोनो में अनकही आपसी समझ पैदा होने लगी है इस सब में मुझे कोई बुराई नही लगती। जैसे चल रहा है देखते हैं आगे कैसी स्थितिया बन पाती है। तब ही फोन की घण्टी बज उठती है। फोन उठा सुनती हू। सचिव ने बताया देहली से पार्टी महासचिव श्री का फोन है।

भुवनेशजी बोल रहे हैं। नमस्कार। कहिये क्या आदेश है। पी० एम० ने ग्यारह तारीख को मिलने का रखा है। आ जाऊगी। योजना आयोग के अध्यक्ष से भी मिलना है। अच्छी बात है। आपसे एक ही निवेदन है हमारे राज्य के अगले वर्ष के लिये अधिकतम राशि जो सभव हो मंजूर करवाईयेगा। आपको ही देखना है हमारे राज्य के बारे में तो। मैं दस की शाम ही आ जाऊँगी। हा, हा। आपकी ही मेहमान हू। आपका स्नेह है मुझ पर। नमस्कार। रामबलिजी पूरे उत्साह से काम कर रहे हैं। पूरा सहयोग है मुझे। आप चिन्ता नही करें। धन्यवाद। नमस्कार।

फोन रख कैलेण्डर पर नजर डालती हू नौ तारीख तो हो भी गई आज। कल ही जाना देहली। सोचती हू रामबलिजी भी साथ चलें तो अच्छा रहेगा। सचिव से पाण्डेयजी से बात कराने को कहती हू। फिर घंटी बजती है।

पाण्डेयजी बोल रहे हैं। अभी भुवनेशजी का देहली से फोन आया था। पी० एम० ने मिलने बुलाया है परसों। योजना आयोग के अध्यक्ष से भी बात होगी। आप भी चलेंगे तो मुझे बड़ी सरलता हो जायेगी। ठीक है। कल रात्रि नौ बजे के आसपास चलेंगे। मजी, विमान से ही चलेंगे। फोन बन्द कर रही हूं।

दोबारा फोन कर सचिव को योजना मन्त्री, योजना आयुक्त को शाम घर बुलवाने के लिये कहती हूं। यहां मन नहीं लग रहा है। सचिव से नीचे गाड़ी की व्यवस्था के लिये कह अपने कमरे से बाहर निकल आई हूं। लिफ्ट से नीचे आ गाड़ी में बैठती हूं। ड्राईवर पूछता है—

मैडम कहां चलना है।

घर।

और कार मुख्यमन्त्री निवास की ओर चल पड़ती है। 

# पैंतीस

एक पखवाडे से अधिक समय बीता, अजीब बचैनी जागते मस्तिष्क मे लगातार चलती रहती है। देर रात्रि खुली आखो से जागता करवटें बदलता रहता हू। पास सो रही पत्नी मनोरमा बीच-बीच मे जब भी जागती है मुझे सुलाने का प्रयास करती है पर स्वय सो जाती है। दिन और रात म मुझे कैसा भी अन्तर नही लगता। चुप लेटा छत पर लगे पखे को लगातार दखता जाता हू। वहाँ से नजर हटती है तो पता नही क्यो मेरे दाये हाथ पर रखी टेबल जिस पर दवाईया की शीशियाँ, इजेक्शन पडे हैं वहाँ जाकर टिक जाती है।

अभी सुबह के नौ ही बजे हैं। पत्नी सुबह के आवश्यक कार्यों मे लगी है। मेरे अधिकाँश औद्योगिक प्रतिष्ठानो की तालाबन्दी को, साथ ही मेरी चिन्ताओ से पूणत परिचित है। उसकी बाता का अधिकाश समय मुझे नैतिक साहस बनाये रखने का होता हैं। जो कही अच्छा भी लगता है। पर व्यवहार मे, सासारिक आधारो पर वैसा होता नही है। मेरे मिला के मजदूर, उनके घर वाले आ जब मुझे बेरोजगारी से उनके जीवन की त्रासदी के लिये बताते हैं तो भला नही लगता। उन मजदूरो मे अधिकाशत वे लोग है जो अपने यौवन म मेरे यहाँ काम करने लगे और अब वृद्ध हो चले है। इन लोगो से मेरा लम्बा और परिवार सा सम्बन्ध है। इ ही लोगो ने दिन-रात काम करके मेरे व्यवसाय की श्रीवृद्धि की। उनके दुख से कैसे आँख बद कर सकता हू। पत्नी चाय ले आई और मेरी ओर देखे जा रही है। कहती है—

चाय लीजिये। फिर क्या सोचने लगे।

कुछ नही बस या ही। विनीत क्या कर रहा है।

कपडे पहिन नीचे आ हो रहा है। दिन-रात मिल क काम मे लगा रहता है। तुम्हारे पर ही गया है वह। न खाने को न सोने की फुसत उसे।

मनोरमा जिन लोगो के जीवन म कुछ प्राप्त करना है उन्ह इसी लगन से काम करना पडता है। मुझे प्रसन्नता है।

आओ, विनीत बेटा। बैठो नाश्ता कर लो।

आपकी तबियत कैसी है अब। आपके आशीर्वाद से कल मेरे मिल भारत टेक्सटाइल का उद्घाटन होगा। आपको, माताजी को चलना होगा उसमें।

जरूर चलेंगे। पर समझ नहीं आया इतना बड़ा कार्य तुमने कैसे कर लिया।

मुझे करना था सो हो गया।

अच्छा है। उद्घाटन कौन कर रहा है।

प्रदेश की मुख्यमन्त्री साहिलाजी काम कर रही हैं।

कौन। साहिला मुख्यमन्त्री।

जी। हां। आप तो चौंक से गये। उन्होंने मुझे प्रोत्साहन दिया है। गये दिनों भी मिला उनसे उनका रुख हमेशा सहयोगी रहा।

कैसी हैं अब साहिलाजी।

अच्छी हैं।

तुम्हारा उनसे परिचय कैसे हुआ।

उनकी लड़की मेरे साथ यूनिवर्सिटी में दो साल पीछे पढ़ती थी। पहिले मेरा उससे परिचय हुआ था। उस समय साहिलाजी राजनीति में भी नहीं थी। उन दिनों दो-चार बार उनके घर भी गया था।

ठीक है। खूब काम करो। पर यह लोग राजनीति के हैं इनसे चौकन्ना रहना भी आवश्यक है। यह बात हमेशा तुम्हारे मन में रहनी चाहिये। एक कदम भी इधर से उधर नहीं होना चाहिये।

वह मुझे याद रहेगा। डाक्टर आता ही होगा। आप दवाएँ लगातार लेते रहें।

लेता ही हूं। तुम्हारी माँ सेवा करती है। सच कहूं जब से बीमार हुआ हूं घर में रहने का अवसर ही अब मिला है मुझे। वरना जीवन का अधिकांश हिस्सा मैंने घर से बाहर ही निकाल दिया। तुम पर अधिक ध्यान नहीं दे पाया। यह कमी हमेशा खटकती रहती है।

पिताजी आप द्वारा लगाए भौतिक सुविधाओं के जंगल में कभी आपको नींद में चहचहाती मेरी आवाज तक भी सुनने का आपको अवसर नहीं

मिला। किशोरावस्था से यौवन के देहलीज पर कब मैंने पैर रखे यह सारे क्षण आपकी भाषा में कभी स्थिर नहीं कर पाये आप। बस चाहते नहीं चाहते मैं बड़ा होता गया। पैतृक संस्कार के रूप मे आपसे सच कहू मुझे क्या मिला याद नहीं कर पाता मैं। एक पिता के रूप में आपको महज देखा और समझा इससे अधिक कुछ नहीं। पर बीत समय ने जरूर इस आयु मे ही समझा दिया है कि जिन्दगी की राह मुझे स्वयं खोजनी होगी और उसी मे लगा भी हू।

विनीत। मेरे दोष ढूढने से तुम्हे कोई लाभ नही होगा। प्रसन्नता है जीवन की कडी सच्चाई को तुम समझ गये हो। जिस संस्कारहीनता को लेकर मैंने जीवन जिया है उससे अधिक तुम्हे और दे भी क्या सकता था। व्यतीत का मुझे कैसा भी सुख अनुभव नहीं होता। जो बात है हर क्षण अनुभव करता रहा उसे तुमने इस कटुसत्य के रूप में मेरे सामने उधेड कर रख दिया आश्चर्यचकित हू मैं। नई पीढी के हो तुम और इतने समझदार हो जानकर भला लगा। तुम बिना हिचक जीवन मे आगे बढो मेरा आशीर्वाद है।

कहते-कहते पिताजी बेहोश हो गये थे। झकझोरते मैंने कहा था—

पिताजी, क्या बात है।

पीछे खड़ी मा ने साड़ी के पल्लू से आँसू पोछते कहा था—

विनीत। घबराओ नहीं होश आ जायेगा इन्हें। एक बात ध्यान से सुनो तुम ही नहीं समाज के हजारो युवक-युवतियाँ ऐसे ही जीवन को जी रहे हैं। तुम तो विश्वविद्यालय मे पढे हो वहाँ कुछ भी नहीं देखा क्या। यह सच है तुम्हारी नई पीढी इस अभिशाप को भोगने को विवश है लेकिन बुजुर्ग पीढी के लिये सहानुभूति यदि मन मे ला पाओ तो तुम दोनो अपने-अपने समय में सुख से अभी भी जी सकते हो। स्वयं के जीवन निर्माण मे आज का सत्य ही काम आता है कल के आदर्श नहीं। क्योंकि आदर्श, मान्यताएँ युग के सत्य बदलते रहते हैं। इस समय मैं इतना ही कहना चाहती हू। डाक्टर प्रसाद आ गये हैं तुम जाओ काम करो। मैं सभाल लूँगी इन्हें। होश आने पर तुम्हें देख विचलित हो जायेंगे। आईये। डाक्टर प्रसाद।

नमस्कार। विनीतजी। कैसे है श्यामजी। आप बैठें चैक अप कर लेता हूं।

मा ने मुझे बाहर जाने को कहा है। मैं अपना ब्रीफकेस उठाए बाहर चला जाता हू।

मनोरमाजी। इन्हें आराम करने दें। अधिक बातचीत से यह अपना मानसिक नियंत्रण खो देते हैं। और उत्तेजित हो जाते हैं। मेरी राय में इन्हें आप मेरे अस्पताल में भर्ती करवा दें। कुछ दिनों वहां रहने परिवर्तन भी हो जायेगा। आप चाहें तो आप भी रह सकती हैं। सारी व्यवस्था है वहां पर।

जैसा आप उचित समझें। यहां घर पर जागते-सोते हमेशा घोर चिंताओं में डूबे छत को देखते रहते हैं। मिलों के बंद हो जाने के बाद सोचते हुए ही अचेत हो जाते हैं। आपकी दी हुई दवा से इन्हें लाभ है। मिल के मजदूरों की खराब हालत पर परेशान रहते हैं। वे लोग इनसे मिलने आते रहते हैं।

आप यह दवाएँ और इन्जेक्शन और मंगवा लीजिये। बाकी मैं इनके अस्पताल आने पर सोचकर बताऊँगा। आपने विनीत के विचारों को बताया था। इन्हें कम से कम बात करने दें उनसे। क्योंकि यह कहते अधिक नहीं बस सोचते रहते हैं उसी से इनका स्वास्थ्य और खराब होता है। इस बात का विशेष ध्यान रखें।

डाक्टर प्रसाद, कोशिश करती हूं ऐसा नहीं हो पर इनकी अस्वस्थता, विनीत की इच्छाओं को टोक पाना दोनों के धर्मसंकट से उबर नहीं पाती। फिर भी ध्यान रखूंगी।

मनोरमाजी। मैं चलता हूं।

डाक्टर प्रसाद अपना बैग उठाये शांत कदमों से दरवाजे की ओर बढ़ गये हैं। उन्हें जाते देखती रहती हूं।

## छत्तीस

देहली म पार्टी हाईकमान की मीटिंग के बाद सचिवालय के अपने कमरे म आकर बैठी हू। देहली मे भुवनेशजी, पार्टी के अन्य उच्चस्तरीय पदाधिकारियो के साथ विचार-विमश, उनके निर्देशो से मुझे लाभ हो हुआ है। साथ ही मुझमे काय को निष्ठा से करते चले जाने की भावना को बल मिला और मेरा आत्मविश्वास दृढ भी हुआ। रामबलिजी के साथ होने से मुझे किसी प्रकार की असुविधा नही हुई। राज्य के कई मामलो पर पार्टी हाईकमान स अकेले ही बातचीत की। सच तो यह है उन विषयो पर मुझे बात करनी होती तो मेरे लिये कठिनाई हो सकती थी। टेलीफोन की घटी बज उठती है —

कौन है माथुर साहब। हरिबाबू है। अन्दर भेज दो उन्ह। आईये हरि बाबू, बठिये, क्स हैं आप।

कृपा है आपकी।

कहिये। कोई विशेष काय।

हा, विशेष भी मान सकती है आप। श्रेयासजी गम्भोर रूप से बीमार हैं। आज अस्पताल गया था। आपसे मिलकर अत्यन्त आवश्यक बात करना चाहत ह। आपकी सुपुत्री से भी कहा था उन्होने।

श्रेयास बाबू को मुझसे क्या काय हो सकता है। खैर, प्रयास करूंगी मिलन का।

प्रयास नही मैडम आप मिल ही लीजियेगा। व शायद उनके बन्द पडे औद्योगिक सस्थानो के बारे म बात करना चाहते हैं।

ठीक है मिलने जाऊंगी। किस अस्पताल म है व।

डाक्टर प्रसाद के यहाँ हैं।

समझ गई मैं। आपका कार्य कैसा चल रहा है।

अच्छा ही है। आप क्या नही जानती।

काम करते रहिये।

आपकी देहली यात्रा कैसी रही।

सुखद रही। नया बहुत कुछ सीखने को मिला।

मैडम। आप बुरा नहीं मानें तो कुछ पूछना चाहता हूं।

जरूर पूछिये। वैसे भी मेरे मुख्यमन्त्री बनने के बाद शायद आज ही पहली बार भेंट हो पा रही है आपसे।

आप किसी कारण नाराज तो नहीं है मुझसे।

कतई नहीं। आपसे नाराजगी का कारण क्या हो सकता है। आपकी तो आभारी हूं मैं। मुझे राजनीति में लाने का श्रेय आपको ही है। आपने ही पार्टी में सदस्य बनाया मुझे। आज जिस स्थान पर आई हूं आपके सहयोग के बिना सम्भव नहीं था। आप सच मानें उपकार मानती हूं आपका।

ऐसा मत कहिये आपके मुंह से ऐसा सुन भला नहीं लगता। आप में योग्यता है, कुछ कर गुजरने की भावना है। फिर आपको जो कुछ भी अवसर मिला है उसके लिये पूर्णतः योग्य है। एक उत्सुकता अवश्य है मुझ में। आप मेरे बारे में स्वस्थ दृष्टिकोण रखती है फिर भी आपने मुझे कैसे भी कार्यभार के योग्य नहीं समझा। इसका उत्तर नहीं खोज पाता मैं।

आप विधायक है, पार्टी के वफादार सैनिक हैं यही सेवा कौनसी कम है। रही मन्त्रीमंडल में नहीं लिये जाने का कारण उसके लिये स्पष्ट कर दूं आपको मन्त्रीमंडल के चयन में अधिकांश रूप से पार्टी हाईकमान के आदेशों के आगे कुछ भी नहीं कह सकती मैं। वैसे आप काम करते रहें, अपने क्रियाकलापों से यह विश्वास दिला दें कि अनुशासन की सीमा जिन्हें लांघने की आपने कोशिश की थी वह अब आपके मस्तिष्क से साफ हो गई है तो समय आने पर आपको जरूर कोई जिम्मेदारी दी जा सकती है।

आपको मेरे बारे में सही रिपोर्ट मिलती नहीं है या कुछ गलतफहमियां अवश्य हो गई हैं।

मुझे कभी भ्रम नहीं होता। तस्कर शंकरसेन के साथ मिल मन्त्रीमण्डल के गठन के समय जो तरीके आपने अपनाने चाहे किसी से छिपे तो हैं नहीं। मेरी बात का बुरा नहीं मानें आप। कई दिनों बाद आपसे बात करने का अवसर आया है तो मैंने कह भी दिया अन्यथा कहने जैसी आवश्यकता भी नहीं मानती मैं।

ऐसा कुछ भी नहीं था मैडम। रामबलिजी ने आपको। सही सूचना नहीं दी है मैं समझ गया।

हरिबाबू। सही क्या है आप और मैं दोनों ही जानते हैं। अनावश्यक चर्चा से कोई लाभ नहीं। आप इस बात को यो भी मान लें राजनीति है यह इसमें कई दृष्टिकोणों से एक बात को समझा, परखा, जाना जाता है। रही रामबलिजी की बात व्यक्तिगत जीवन में व क्या है अधिक जानकारी नहीं मुझे पर हर कदम पर मेरे दायें हाथ की तरह मेरा सहयोग किया है और आज भी करते हैं।

मैडम। आपने मेरे प्रति जो धारणा बना ली है मैं समझता हू उसे इतनी जल्दी साफ नहीं कर पाऊंगा मैं। समय के साथ हो सकता है स्थितियां, चेहरे आपके सामने साफ होते जाएँ और आप नई दृष्टि से कुछ सोचने लगें। अच्छा चलूंगा मैं। आप श्रेयासजी से अवश्य मिल लें। शायद अधिक समय के मेहमान नहीं हैं वे। कहीं यह न हो आपसे जो बात वे करना चाहते हैं मृत्यु से पूर्व कह नहीं पाएँ वे। नमस्कार। चलूंगा मैं।

एक कष्ट जरूर करें आप डाक्टर प्रसाद को फोन पर बता दें आज शाम ही उनके अस्पताल जाऊंगी मैं।

कितने बजे तक जा पायेंगी आप।

यही कोई पांच छः बजे के आसपास।

कह दूंगा मैं। आप मिल लेंगी तो उनकी आत्मा को शान्ति मिलेगी। चलूंगा मैं।

नमस्कार। हरिबाबू।

हरिबाबू उदास कदमों से चुपचाप मेरे कमरे से बाहर चले गये हैं। उन्हें मैंने जितना साफ-साफ कह दिया सोचती हू गलत नहीं या वह। अपने व्यतीत, श्रेयासजी, हरिबाबू के बारे में सोचने लगती हू।

# सैंतीस

शाम पटो पर उतर आई है। पाँच सात गाडियां का लवाजमा डाक्टर प्रसाद के बडे अस्पताल के अहाते में रुकता है। डाक्टर प्रसाद निकल बाहर आते हैं। मालाओ से स्वागत करते। मेरे सचिव मायुर उन्हें श्रेयासजी के स्पेशल वार्ड के बारे म पूछते हैं। उत्तर म वे कहते हैं—

मायुर साहब दिन म आपका फोन आ गया था। आप लोगो की प्रतीक्षा ही कर रहे थे हम लोग। इधर से आ जाईये मैडम।

डाक्टर साहब कैसा स्वास्थ्य है श्रेयास बाबू का।

कैसा भी सुधार नही है। ईश्वर पर छोड दिया है उनके जीवन को। रहा हमसे जितना हो सकता है वह कर ही रहे हैं।

आओ, इला बेटी।

मेरे साथ बेटी इला भी है। घर से चलते समय कहने लगी सेठ श्रेयास जी को देखना और मिलना चाहती है वह। सो उसे भी साथ ले आई म। सोचा उसका घूमना भी हो जायेगा। चलते श्रेयासजी के काटेज तक पहुंचे हैं। डाक्टर प्रसाद कहते हैं—

मैडम आप और इलाजी दो ही अन्दर जायें तो श्रेष्ठ होगा। अन्दर सेठ साहब के सुपुत्र विनीत जी, उनकी माताजी भी हैं। अधिक लोगो से ठीक नही रहेगा।

हमारे साथ चल रहे अमला वही रूक गया है। मैं और इला अन्दर जाते हैं। श्रेयासजी के खून चढाया जा रहा है। मुझे देख चाहते हैं उठें वे। उनके पास जा लेटे रहने को कहती हू—

आपकी तबियत कैसी है श्रेयासजी।

हाथ के सकेत स पास बठने को कहते हैं। फिर बुदबुदाते स कहते हैं—

आपको इसलिए तकलीफ दी कि मेरे मिलो के हजारो मजदूर तालाबदी, हडतालो के कारण सडक पर आ गये हैं। आप कृपा करें मुझ पर केन्द्र सरकार से बात कर सारे औद्योगिक प्रतिष्ठानो का राष्ट्रीयकरण करा शुरू करादें

मुझे एक पैसा नहीं चाहिये। पर मजदूरों के चहरे पर लिखी भूख को नहीं देख सकता मैं। यह तुम्हारी बेटी है ना।

हां। श्रेयासजी। केन्द्र सरकार से बात कर जो भी हो सकता है किया जायेगा। आपकी इस हालत को देख पुरानी सारी बातों को भूल जाना चाहती हू मैं।

साहिला। तुमसे यही आशा थी मुझे। मेरे मन पर पड़ा भार दूर कर दिया है तुमने। मेरे लड़का विनोत तुम्हारी बेटी की प्रशंसा करता रहता है उसकी मां का।

हां। श्रेयासजी। एक-दो बार इन्हें इला के साथ अवश्य देखा है मैंने।

साहिला। जीवन समर से चलते-चलते एक बार और कहना चाहूंगा इला मुझे दे दो। बहू बनाना चाहता हू मैं।

इला और मेरी दृष्टि मिलती है। वह कहती है–

मम्मी। लोकसभा का चुनाव लड़ने का निश्चय कर लिया है मैंने। शादी करके अपने भविष्य को किसी एक के साथ बांध देना नहीं चाहती मैं। अभी लम्बी उम्र सामने पड़ी है मेरे।

इला। मुझे बहुत सी आशाएँ हैं तुमसे।

विनीत। मेरे हमसफर मित्र लेने का अर्थ ठीक से नहीं लगा पाये तुम। मैंने तुमसे विवाह जैसे बंधन में उलझकर फंस जाने की कभी सोची भी नहीं थी। मेरे जीवन के रास्ते अलग हैं, उद्देश्य अलग हैं।

इला बेटी। राजनीति जिसे तुम भविष्य मान रही हो कठिन रास्ता है वह। किसके सहारे चलना चाहती हो तुम।

मम्मी। यह दृढ़ निश्चय है मेरा। शंकरसेन मेरे साथ है।

क्या कहा शंकरसेन, तस्कर।

तुम कुछ भी कह सकती मम्मी। मुझे भी स्वतन्त्रता से जीने का अधिकार है और मेरे जीवन पर आपका कोई भी नियन्त्रण को बर्दाश्त नहीं कर पाऊंगी मैं।

विनीत, श्रेयासजी चौंक के इला की ओर देख जा रहे हैं। मैं कुछ भी कह पाऊं हिम्मत नहीं रही मुझमें। पास रखी कुर्सी पर धड़ाम से बैठ जाती हू। कुछ देर बाद उपस्थित लोगों का ध्यान आता है साहस कर बोल पाती हू-

साहिला। क्षमा कर दो इन्हे उत्तराधिकार मे हम कुछ भी तो नही दे पायें हैं। दोष इनसे अधिक हमारा है। इला बेटी, इधर

कहते श्रेयासजी बेहोश हो जाते है। डाक्टर प्रसाद वहा आ गये हैं। उपस्थित लोगो से प्रार्थना के स्वर मे कहते हैं—

आप कृपा करके बाहर आ जायें। श्रेयासजी गभीर हैं।

एक-एक कर हम लोग बाहर आ गये है। सब साथ हैं पर अपने-अपने अजनबियो की तरह।

इतिश्री। 